का बडा ही सच्चा वर्णन किया है।—इन महाकवि ने इन सब देशा की स्त्रिया का ऐसा सच्चा वर्णन किया है कि जान पडता है ये वहाँ गये अवश्य थे। इस समय इनका कोई भी आश्रयदाता न था, यहाँ तक कि इन्होने 'जाति विलास' किसी को भी समर्पण नही किया।"

—"हिन्दी नवरत्न" पृ० २७३

इसम सदेह नही कि जाति-भेद का यह प्रसग कवि देव की सूक्ष्म दृष्टि का परिचायक है परन्तु इस चित्रण मे ऐसी कोई विशेषता नही मिलती जिसे देखकर यह स्वीकार करना पडे कि उस प्रदेश मे स्वय जाए बिना कवि ऐसा सच्चा वर्णन नही कर सकता था। इसके विपरीत समग्र रूप से देखने पर कवि के वर्णन में प्रदेश के स्थानीय वातावरण (Local colour) का अभाव प्रकट होता है। मैं केवल एक उदाहरण देता हूँ, देखें, क्या इस सुदूर कोकण देश की वधू के चित्रण मे कोई ऐसी विशेषता है जिसका वर्णन कवि उस प्रदेश म जाए बिना नही रह सकता था —

"गोरी गजराज गति गुननि गहीर मति भार भाग ही रमति सुरति सकोचनी।
आलिगन चुबन अधर पान नखदान मान सौं बचन रचना सौं रुचि रोचनी।
जाने रीति जी की पहिचाने प्रीति नीकी सुखदानि सबही की प्यारी पी की दुख मोचनी।
केसरि करै न सरि को कनक जाकी दरि कावजदरी की नारि कोकनद लोचनी॥

—'रस विलास' ५ ४६।

इसी प्रकार देश-भेद के अन्य उदाहरणो म भी, समकालीन चेतना के अनुरूप कवि की दृष्टि नारी के रूप-लावण्य पर पहले जाती है, प्रदेश के आधार पर विभाजन तो उसने केवल नाम लेने भर को, गौण रूप मे किया है।

आश्चर्य है कि देव की रचनाओ पर प्रथम बार आधुनिक, वैज्ञानिक दृष्टि से विचार करते हुए डा० नगेन्द्र ने भी देव की देशव्यापी यात्रा के उपर्युक्त काल्पनिक मत का विस्तार कर अपनी ओर से यह भी मान लिया है कि देव को इस यात्रा म कम से कम १५ वर्ष लगे होगे —

"जैसा कि सभी पडितो का मत है—जाति विलास एक देशव्यापी यात्रा के फलस्वरूप लिखा गया है। यह यात्रा काफी लबी थी और दस पन्द्रह वर्षों मे अवश्य समाप्त हुई होगी। अतएव, सभवत सवत् १७६५ के लगभग राजा कुशलसिह के आश्रय से किसी कारण विमुख होकर देव देशाटन के लिए चल पडे होगे। इस यात्रा म देव ने समस्त भारत मे पर्यटन किया और वहाँ के सौन्दर्य का, सौंदर्य से तात्पय उस समय केवल नारी-सौंदर्य का ही था, अवलोकन किया।"

—'देव और उनकी कविता' पृ० ४६

परन्तु 'जाति विलास' प्रति की 'रस विलास' के साथ तुलना करने पर, प्रतिया के प्रति-लिपि-सम्बन्ध के अपेक्षाकृत गुप्त साक्ष्य को छोड देने पर भी, केवल समान छदो की स्थिति ही स्वतन्त्र ग्रन्थ के रूप मे 'जाति विलास' की पृथक् सत्ता के विरुद्ध सबसे सशक्त प्रमाण मालूम देता है। 'जाति विलास' की प्रति म कुछ अधिक छदो को छोडकर 'रस विलास' के ५ ४७ सख्या तक के सभी छद समान है। इस तथ्य से मिश्र बधु भी अवगत हैं—"हमारी कापी मे केरल वधू तक का वर्णन लिखा है। उसके आगे पुस्तक अपूर्ण है।—जहाँ तक ग्रन्थ हमारे पास

है वहाँ तक इसकी रचना रस विलास में बहुत कुछ मिलती है, यहाँ तक कि दोनों ग्रन्थों में प्रति सैकड़े नब्बे छन्द एक ही हैं—'हिंदी नवरत्न', और डॉ० नगेन्द्र भी इस सत्य से अपरिचित नहीं—"वास्तव में रस विलास को जाति विलास का सशोधित और परिवर्धित संस्करण कहना चाहिए। जाति विलास और भवानी विलास की अपेक्षा उसमें इतने कम नवीन छंद हैं कि उनकी रचना में कवि को बहुत ही थोडा समय लगा होगा।"

—'देव और उनकी कविता' पृ० ८८।

'जाति विलास' शीर्षक प्रतियों के केवल इन थोड़े से अधिक छन्दों के कारण 'जाति विलास' को 'रस विलास' से स्वतन्त्र ग्रंथ माना गया है—यद्यपि किसी विद्वान ने यह कारण नहीं दिया है परन्तु 'जाति विलास' प्रति में 'रस विलास' से इतनी समानता देखते हुए भी इसे पृथक् ग्रंथ मानने का फिर दूसरा और क्या कारण हो सकता है ?

'जाति विलास' शीर्षक प्रति में 'रस विलास' में जहाँ तक छन्द समान हैं, उन पर विचार करने की आवश्यकता नहीं है अतः हम केवल 'जाति विलास' शीर्षक प्रति के अधिक छन्दों पर यहाँ विचार करेंगे। इस समूह की प्रतियों में अधिक छन्द नगर नागरी भेद के अन्तर्गत 'रस विलास' २ : ६ से आगे मिलते हैं। नगर नागरी भेद के ये छन्द 'रस विलास' के अतिरिक्त देव-कृत 'सुख सागर तरंग' में भी मिलते हैं। स्मरण रहे कि इस 'सुख सागर तरंग' ग्रंथ के कवि-कृत दो संस्करण हैं। एक, जो पिहानी के अकबर अली खाँ को समर्पित है, इस लेख में सुसा० (अली०) संकेत से तथा दूसरा, जो महाराज जसवन्तसिंह के नाम समर्पित है, इस लेख में सुसा० (जस०) संकेत से उल्लिखित है। 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियाँ, 'रस विलास', सुसा० (जस०) एवं सुसा० (अली०) ग्रंथों में इस प्रसंग के सभी छन्दों की प्रतीक-सूची प्रत्येक ग्रंथ में छन्द के स्थल निर्देश-सहित इस प्रकार है —

## नगर-नागरी भेद—रस० २ : ५

| 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियाँ | | | 'रस विलास' | | सुसा० (जस०) | | सुसा० (अली०) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जौहरिनी | 'साँची सुधा' | —— | वही २ : ७ | — | वही १०७ | — | वही २६२ |
| छीपिनी | 'सौंने में' | —— | वही २ : ८ | — | वही १०८ | — | वही २६३ |
| कमहरिन | 'कला यही' | —— | | — | | — | |
| सुनारि | 'देव दिखावत' | —— | वही २ : १० | — | वही ११० | — | वही २६५ |
| हलवाइन | 'मीठे महामृदु' | —— | वही २ : १४ | — | वही ११३ | — | वही २६६ |
| बनैनी | 'मदन के मोर' | —— | वही २ : १५ | — | वही ११४ | — | वही २७० |
| पटविन | 'रमन के गुन' | —— | वही २ : ९ | — | वही १०९ | — | वही २६४ |
| पसारिन | 'पीपरी सुपारी' | —— | | — | | — | |
| गंधिन | 'अरगजे भीनी' | —— | वही २ : ११ | — | वही १११ | — | वही २६९ |
| मालिन | 'बीनन फिरत फूल' | —— | वही ३ : १६ | — | वही | | वही २८८ |
| तमोलिन | 'रागन बोली सें' | —— | वही २ : १३ | — | वही ११२ | — | वही २६८ |
| बढ़इन | 'बन निहारति' | —— | | — | 'मोह मराले' | — | वही २७६ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | | अरेरति' ११७ — | |
| लुहारी | 'लागी तचावन' —— | | — 'लहलहे जीवन— ११८" — | यही २७७ |
| दरजिन | 'अन्तर पैठि' —— | यही २ १७ — | यही ११६ — | यही २७२ |
| तँलिन | 'तिल है अमाल' —— | यही २ १२ — | यही ११२ — | यही २६७ |
| कुम्हारी | 'चदमुखी मुरि' —— | यही २ १६ — | यही ११५ — | यही २७१ |
| भरभूजिन | 'साँवरे अग लसै' —— | | — 'विज्जु छटा— सी' १२१ | |
| चुरहेरिन | 'हास्यलतासी' —— | | — | — |
| धुनिन | 'पीतम पास व पास' — | | — | — |
| जुलाहिन | 'लाज जजीरन' —— | | —'बाँसुरी मोहनि -- ११६ | यही २७४ |
| कटेरिन | 'जीति लियो सिगरो'— | | — | — |
| खटकिन | 'मोहत हजारन' —— | | — | — |
| भठियारी | चाउ परै भठियारी'— | | — | — |
| सिनलीगरनि | 'चित चोरति सी' —— | | — | — |
| चूहरी | 'चीकन कपोल —— | यही २ १८ — | यही १२४ — | यही २७८ |
| चमारि | 'जोवन जोम से' —— | | 'मोचिन' रगित— पीठी' १२० | यही २७९ |
| गनिका | 'चाट उचाट —— | यही २ १६ | यही १२५ | यही २७६ |
| | | | बँगहरिन 'बँधी स कटाछनि' १२१ | |
| | | | कुंजरी 'कूजरी ऊजरी बाल' १२२ | यही २७३ |
| | | | मनिहारि 'मानै नही मनुहारि' १२३ | |

नोट — 'रस विलास तथा नी० गजा० प्रतिया में य छन्द परस्पर स्वतन्त्र भ्रम से आए हैं।

नोट — दरजिन उदाहरण छद तक 'रस विलास' एव 'सुसा० (जस०) म छदों का भ्रम समान है। इससे आग के अन्य उदाहरण सुसा० अन्य उदाहरण सुसा० (जस०) तथा सुसा० (अली०) में समान हैं परन्तु नी० गजा० प्रतिया के अन्य उदा-

नोट — सुसा० (जस०) तथा सुसा० (अली०) में समान छद एक ही क्रम से मिलते हैं।

हरण छन्द अन्यत्र
कहीं नहीं मिलते।

इस तुलनात्मक प्रतीक-सूची के अनुसार 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियों में कसेरिन, चमारिन, चुरिहेरिन, धुनिन, पटेरिन, खटकिन, भटियारी तथा सिकलीगरनि—ये कुल आठ उदाहरण अन्य ग्रंथों की अपेक्षा अधिक हैं एवं इन प्रतियों में बढ़इन, सुनारि, भरभूजिन जुलाहिन तथा चमारि के उदाहरण छन्द अन्य ग्रंथों में इन्हीं शीर्षक के अन्तर्गत आए उदाहरण छन्द से भिन्न हैं।

इन प्रतियों में तथा 'रस विलास' में दूसरा अन्तर 'रस विलास' ३ १३ से आगे है, जहाँ 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियों में बारिन 'नेह भरी नउ', डोमिन 'तान सुजान की' तथा चडागी 'साँवरी साँट की', ये तीन छन्द अन्य ग्रंथों की अपेक्षा नए हैं। 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियों में तथा 'रस विलास' में केवल इन्हीं सोलह छन्दों का अन्तर है, इन प्रतियों के २१० छन्दों में से शेष छन्द 'रस विलास' के समान हैं।[1]

इन अधिक छन्दों के विषय में केवल दो सम्भावनाएँ हो सकती हैं—एक ये छन्द कवि देवकृत हैं। तथा दो, इन्हें इन प्रतियों में कवि ने रखा है।

इन प्रतियों के अधिक छन्दों में पटेरिन, सिकलीगरनि, भरभूजिन, सुनारिन तथा बढ़इन उदाहरणों में देव कवि की छाप मिलती है। उदाहरण स्वरूप सिकलीगरनि में यह इस प्रकार है। 'कवि देव कहै छिन देखत ही कहि का न कहो छतिया दरकी।' भाषा तथा शैली के आधार पर छन्द का विवेचन कर उसकी प्रामाणिकता का निर्णय विद्वान दे सकते हैं, अतः यह भार मैं उन पर छोड़ता हूँ।

यदि ये अधिक छन्द देवकृत हैं तो इन प्रतियों में इनकी उपस्थिति से सम्बन्धित दूसरा प्रश्न महत्त्वपूर्ण है क्योंकि इसी प्रश्न के साथ स्वतन्त्र ग्रंथ के रूप में 'जाति विलास' की प्रामाणिकता का प्रश्न भी संलग्न है। इस विषय में निम्नलिखित सम्भावनाएँ विचारणीय हैं—

एक, कि कवि ने 'रस विलास' की रचना करते समय ग्रंथ का आकार संक्षिप्त करने के हेतु इन अधिक छन्दों को 'रस विलास' में नहीं रखा। डा० नगेन्द्र आदि विद्वान भी यही मानते हैं कि 'जाति विलास' की रचना 'रस विलास' से पूर्व हुई थी। संक्षेप की यह सम्भावना फिर भी संदेहपूर्ण है क्योंकि कवि संक्षेप केवल एक स्थल क्यों करेगा, एवं वह संक्षेप करते हुए अन्यत्र भी मिलने वाले छन्दों को छोड़कर केवल ऐसे ही छन्दों को क्यों बहिष्कृत करेगा जो अन्य-अन्य ग्रंथों में कहीं नहीं मिलते। ऐसा केवल संयोगवश नहीं हो सकता। फिर, 'रस विलास' के अनेक छन्द 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियों में नहीं मिलते। इस प्रकार भी ग्रंथ के आकार में संक्षेप करने की कवि-प्रवृत्ति सगत नहीं सिद्ध होती।

दो, कि तथाकथित 'जाति विलास' ग्रंथ की रचना 'रस विलास' के पश्चात् हुई एवं 'जाति विलास' के अधिक छन्द कवि द्वारा इस दूसरे ग्रंथ की आकार-वृद्धि के कारण मिलते हैं। परन्तु यह सम्भावना इसलिए अमान्य ठहरती है क्योंकि 'जाति विलास' ग्रंथ किसी आश्रयदाता को समर्पित नहीं है अतः इसकी रचना का कोई प्रयोजन नहीं है। कोई भी कवि, और फिर देव-जैसा कवि, एक ग्रंथ से उन्हीं-उन्हीं छन्दों को लेकर उसी के उसी क्रम से दूसरा ग्रंथ न तो निर-

ईश्य तैयार करेगा और न केवल इन १५-१६ अधिक छन्दो को सम्मिलित करने के लिए एक नए 'ग्रथ' की रचना करेगा। स्मरण रहे कि 'प्रेम तरग' तथा 'कुशल विलास' मे कुछ छन्द न्यूनाधिक होते हुए भी अधिकतर छन्द समान हैं परन्तु दोनो ग्रथो मे छन्दो का सयोजन एव विलासो का विभाजन स्वतन्त्र रीति से हुआ है, साथ ही ये सभी विशेषताएँ सगत भी है इसलिए हमने उन दो ग्रथो को एक दूसरे से स्वतन्त्र तथा 'प्रेम तरग' को 'कुशल विलास' का आधार ग्रथ माना है। 'जाति विलास' के सभी छन्द 'रस विलास' मे उसी क्रम से मिलते है। इस कारण इन ग्रथो की स्थिति पहले उदाहरण से भिन्न है।

इन सम्भावनाओ के अमान्य होने पर हम इन अधिक छन्दो को 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियो के प्रतिलिपिकार द्वारा प्रक्षिप्त मानते है। इन प्रक्षिप्त छन्दो को छोड देने शेष छन्द इसी क्रम से 'रस विलास' मे भी मिलते है अत 'जाति विलास' शीर्षक ये प्रतियाँ किसी स्वतन्त्र ग्रथ की प्रतियाँ न होकर 'रस विलास' की किसी खडित प्रति की प्रतिलिपि अथवा 'रस विलास' की अपूर्ण प्रतिलिपि सिद्ध होती है। इसका एक प्रमाण नी० प्रति के अनुसार इसके विभिन्न विलासो की पुष्पिका म रचनाकार का नामोल्लेख न होना भी है।

इस खडित शाखा मे ये अधिक छन्द क्यो प्रक्षिप्त हुए, इसका कारण भी स्पष्ट है। 'भाव विलास' की नी० हि० प्रतियो मे भी, जो श्लेष लक्षण दोहे से आगे खडित है, इसी प्रकार लगभग ६० छन्द प्रक्षिप्त है। हमने माना है कि आदर्श प्रति खडित तथा उसका पाठ नष्ट-भ्रष्ट अवस्था मे होने के कारण प्रतिलिपिकार ने 'भाव विलास' की इन प्रतियो मे प्रक्षेप किया है। 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियो मे प्रक्षेप होने का एकमात्र कारण यह न भी हो कि इसकी आदर्श प्रति का पाठ अत्यन्त नष्ट-भ्रष्ट अवस्था मे था, तो भी इसकी आदर्श प्रति के खडित होने के कारण भी प्रक्षेप की सभावना हो सकती है। मैं केवल एक सभावना के रूप मे इस ओर सकेत कर रहा हूँ।

यदि ये प्रक्षिप्त छन्द देवकृत हैं तो इन अधिक छन्दो का प्रक्षेप कहाँ से हुआ ? ऊपर दी गई तुलनात्मक तालिका से यह प्रगट है कि प्रक्षिप्त छन्दो के बढइन, लुहारिन जैसे कुछ ऐसे शीर्षक हैं जो 'रस विलास' म न मिल कर 'सुख सागर तरग' के दोना सस्करणा मे मिलते है। इनमे भी सुसा० (जस०) सस्करण मे सुसा० (अली०) की अपेक्षा इस प्रसग के कुछ अधिक छन्द हैं। इसलिए 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियो के अधिक छन्द 'सुख सागर तरग' के दोनो सस्करणो से भी प्रक्षिप्त है और इनम से ऐसे छन्द जो 'सुख सागर तरग की अपेक्षा भी अधिक है, जाति-वर्णन विषयक देवकृत किसी अन्य ग्रथ अथवा सग्रह से आए मालूम देते हैं। इस अन्य स्रोत की उपस्थिति हमने इसलिए मानी है क्योकि सुसा० (जस०) सस्करण मे भी कुछ ऐसे छन्द हैं जो सुसा० (अली०) मे नही मिलते।

हस्तलिखित ग्रथो की खोज रिपोर्ट मे देवकृत 'जाति वर्णन प्रकाश' शीर्षक ग्रथ की सूचना है। (१६२३-२५, पृष्ठ ४५४-७६) परन्तु इसे 'जाति विलास' के समान देवकृत जाति-विषयक नवोपलब्ध स्वतन्त्र ग्रथ समझ कर चौंक न पडना चाहिये। यह 'सुख सागर तरग' की गयौली वाली प्रति से २४६ छन्द—सख्या से ३०६ सख्या तक के जाति विषयक अश की प्रतिलिपि है। इस प्रति मे प्रतिलिपि होने का केवल एक प्रमाण दिया जाता है। इस सग्रहीत 'जाति वर्णन

प्रकाश' ग्रंथ में तथा गरौली की व उपर्युक्त प्रति में 'मैन्य वामिनी' के स्थान पर सैन्यो वासिनी शीर्षक मिलता है।

इन प्रतियों में ग्रंथ का 'जाति विलास' नाम आदर्श प्रति के खंडित होने के कारण तो आया ही है परन्तु इस भ्रांति के उत्पन्न होने का कारण निम्नलिखित दोहा भी है—

"देवल रावल राजपुर नागरि तीनि निवास।
तिनके लच्छन भेद सब बरनत जाति विलास ॥"

—रस विलास १ १४

प्रतिलिपिकार को भ्रान्ति हुई कि कवि नागरी स्त्रियों का लक्षण तथा भेद इस 'जाति विलास' नामक ग्रंथ में कर रहा है। फिर उसने खण्डित आदर्श के अंतिम अंश, पंचम विलास में जाति-भेद वर्णित देखकर उसकी धारणा पुष्ट हुई इसलिए उसने ग्रंथ का शीर्षक 'जाति-विलास' दे दिया। मेरे विचार में उपर्युक्त दोहे का अर्थ इस प्रकार करना उचित नहीं है। इस दोहे में कवि ने नागरी-स्त्रियों के प्रसंग का केवल विषय-विस्तार अथवा उसके विभाजन की रूप-रेखा स्पष्ट की है। कवि सर्वदा विषय-विवेचन के पूर्व उसका विभाजन करते हुए उसकी रूप-रेखा देता आया है। इस प्रकार दोहे का अर्थ बिलकुल स्पष्ट है, "देवल नागरी, रावल नागरी तथा राजपुर नागरी,नागरियों के केवल ये तीन भेद हैं। मैं उनके लक्षण तथा भेद एवं जाति-भेद के आधार पर उनका वर्णन यहाँ कर रहा हूँ।"

यहाँ 'जाति विलास' को 'जाति विलास' ग्रंथ का नाम समझने की भ्रान्ति डा० नगेन्द्र को भी हुई है। इसीसे उन्होंने अनुमान लगाया है कि 'जाति विलास' की रचना 'रस विलास' से पहले हुई थी। परन्तु डा० नगेन्द्र के ध्यान में 'रस विलास' का निम्नलिखित दोहा नहीं आया जो 'जाति विलास' की प्रतियों में भी मिलता है और जिसमें 'रस विलास' का स्पष्ट नामोल्लेख है :—

"रस विलास रचि ग्रंथ सो कहत दूसरी बार।
कहौं नायिका भेद सब सुनहु नवीन प्रकार ॥"

—रस विलास ४ : ४०

यदि 'जाति विलास' की रचना 'रस विलास' से पहले हुई तो 'जाति विलास' में 'रस विलास' का यह स्पष्ट नामोल्लेख कैसे?

इसी भ्रांति के कारण डा० नगेन्द्र ने 'रस विलास' को 'जाति विलास' का संशोधित और परिवर्धित सस्करण मान लिया है। 'जाति विलास' की सभी उपलब्ध प्रतियाँ ५ ४७ पर खण्डित हैं अतः यह कैसे जाना जा सकता है कि इस स्थल से आगे इस 'ग्रंथ' में पाठ कहाँ तक था और 'देव' ने किस स्थल से आगे पाठ-परिवर्तन कर 'रस विलास' का परिवर्धित 'सस्करण' तैयार किया। 'जाति विलास' शीर्षक प्रतियाँ केवल ५ ४७ पर खण्डित हैं तथा 'रस विलास' की प्रतियों में इससे आगे भी पाठ मिलता है। केवल इसीलिए इस बड़े आकार वाले ग्रन्थ को छोटे आकार वाले ग्रंथ का सीधे-सीधे परिवर्धित सस्करण मान लेना उचित नहीं है।

इन समस्त तथ्यों पर विचार कर हमने 'जाति विलास' को देवकृत पृथक ग्रन्थ न मानते हुए इस शीर्षक की प्रतियों का उपयोग 'रस विलास' की खण्डित प्रतियों के रूप में किया है एव

इसके प्रक्षिप्त छन्द परिशिष्ट में दे दिया है।

## कवि देव द्वारा 'रस विलास' की आकार-वृद्धि

'रस विलास' की उपलब्ध प्रतियों की परीक्षा करने पर ज्ञात होता है कि स्वयं कवि देव ने "सुख सागर तरंग" की तरह इस ग्रंथ के भी दो संस्करण किये थे। ग्रंथ के पाठ-संपादन में प्रयुक्त प्रतियों में से भा० मो० नी० गजा० प्रतियाँ ग्रंथ के प्रथम संस्करण की एवं ब्र० सा० ग० प्रतियाँ ग्रन्थ के परिवर्धित रूप, उसके द्वितीय संस्करण की वंशज प्रतियां हैं।

प्रथम संस्करण के निम्नलिखित छन्द से प्रगट होता है कि यह संस्करण किसी आश्रयदाता के नाम समर्पित नहीं था —

"बीच मरीचनु के मृग लौं अब धावे न रे सुन काहू नरिंद के।
ओस की आस बुझै नहिं प्यास बिसास इसे विनि काल फनिंद के।
भूलै न देव निहारी असारनि प्यास निमारत तार पै विंद के।
इंदु लौं आनन तू जु चितै अरविंद के पायन पूजि गुविंद के॥

—'रस विलास'-परिशिष्ट १।

इस संस्करण की प्रतियों में प्रत्येक विलास के प्रारंभ में आए "रानी राधा सुमिरि···" दोहा से भी कवि की सांसारिक अवलंब के प्रति उदासीनता एवं अपने आराध्य देव के प्रति अनन्याश्रय की भावना पुष्ट होती है।

कदाचित् इस ग्रंथ की रचना पूर्ण हो चुकने पर सुल्तानपुर के राजा श्री भोगीलाल से देव की भेंट हुई। इस समय उनके पास एक 'रस विलास' ही ऐसा ग्रंथ था जिसे वह भोगीलाल को समर्पित कर सकते थे। परन्तु देव सर्वदा अपने पूर्वरचित ग्रंथ की पर्याप्त आकार-वृद्धि कर तब उसे आश्रयदाता को समर्पित करते आये हैं। 'प्रेम तरंग' एवं 'कुशल विलास', 'सुखसागर तरंग' के दो संस्करणों एवं 'सुजान विनोद' की ऐसी ही आकार-वृद्धि में यह मान्यता पुष्ट होती है। तदनुसार देव ने ग्रंथ के प्रथम विलास में भोगीलाल सम्बन्धी "भूलि गए भोज बीर विक्रम बिसरि गए—" जैसे छंद सम्मिलित कर, प्रत्येक विलास के प्रारम्भ में आए "रानी राधा हरि सुमिरि—" दोहों के स्थान पर (जिनसे आश्रयदाता के प्रति कवि की यदि अवज्ञा नहीं तो उदासीनता प्रकट होने का भ्रम हो सकता था।) उसके पहले वाले विश्राम के अन्त में भोगीलाल के नामोल्लेख सहित एक छन्द सम्मिलित कर एवं ग्रंथ के अन्त में नायिकाओं के प्राचीन शास्त्रीय विभाजन का ६४ छन्दों का एक सम्पूर्ण अष्टम विलास जोड़कर यह ग्रन्थ भोगीलाल को समर्पित किया।

इस द्वितीय संस्करण की प्रामाणिकता में संदेह के लिए अधिक स्थान नहीं है। 'भाव विलास' की नी० हि० प्रतियों में प्रक्षिप्त छन्दों की परीक्षा करते हुए हमने देखा है कि प्रतिलिपिकार के अधिक से अधिक सतर्क होने हुए भी प्रक्षिप्त पाठ में कोई न कोई ऐसी असंगति अथवा न्यूनता रह जाती है जिससे पाठ प्रक्षेप ग्रंथ के मूल-आकार से स्वयमेव अलग हो जाता है। 'रस विलास' के द्वितीय संस्करण में निरूपित विषय तथा उसका कविकृत विवेचन न प्रसंग की दृष्टि से असंगत है न उसमें कहीं अनौचित्य दिखाई देता है। उदाहरण के लिए, ग्रंथ में विस्तार से

त नायिका-भेद की आवृत्ति ग्रंथ के अष्टम विलास के रूप में किए गए पाठ-परिवर्धन में नहीं हुई है। वस्तुस्थिति इसके विपरीत है, अष्टम विलास में मुग्धा आदि का वर्णन विस्तार ग्रंथ नायिका-भेद निरूपण को और भी पूर्णता प्रदान करता है। इसके अतिरिक्त ग्रंथ के पाठ में क ऐसे स्थल मिलते हैं जो कवि द्वारा इस अंश की पाठ-वृद्धि किये जाने के प्रमाण स्वरूप त किये जा सकते हैं। ऐसे केवल दो उदाहरण दिये जाते हैं —

"कहे नायिका भेद सब आठ अंग के साट।
अब भेदान्तर कहत हौं मत प्राचीन सुनाइ॥" —रस विलास ८ १
"उक्तिगर्विता आठ विधि आठौ अंग सगर्व।
कहे नायिका भेद मैं जोवनादि अंग सर्व॥" —रस विलास ८ ५६

उपर्युक्त दोहों में 'नायिका भेद' तथा 'जोवनादि—आठौ अंग' का उल्लेख ग्रंथ के चतुर्थ लास में ४ ७ में आगे के नायिका के अष्टांग वर्णन की ओर संकेत करता है। ग्रंथ के इस-रे अंश में तारतम्य अथवा परस्पर-सम्बन्ध की ऐसी विशेषता स्वयं कवि द्वारा किये जाने पर भव है, प्रक्षेपकार द्वारा नहीं। स्वयं कवि द्वारा इस अंश की पाठ-वृद्धि करने का दूसरा महत्व-र्ण प्रमाण इस अंश में कवि के ऐसे अनेक लक्षण-उदाहरण छन्दों का सगत प्रसंग में प्राप्त होना जो छन्द देवकृत किसी अन्य ग्रंथ में नहीं मिलते।

अष्टम विलास के अतिरिक्त ग्रंथ में यत्र-तत्र हुए पाठ-परिवर्धन के भी कवि कृत होने मुझे संदेह नहीं है। ऐसे छन्दों में अधिकतर छन्द भोगीलाल से सम्बन्धित हैं। इनमें से अनेक न्दों में कवि की छाप भी मिलती है। ग्रंथ का यह स्वरूप भोगीलाल को समर्पित है। अतः ोगीलाल के नामोल्लेख एवं कवि की छाप-सहित इन छन्दों का रचयिता हमारे विचार में स्वयं वि है, कोई प्रक्षेपकार नहीं।

इन छन्दों की प्रामाणिकता के विपक्ष में केवल एक तर्क हो सकता है कि ये अधिक छन्द जन प्रतियों में मिलते हैं उनमें समान पाठ-विकृतियाँ भी मिलती हैं। अतः यह संभव है कि ये भी छन्द किसी एक पूर्वज प्रति में प्रक्षिप्त होकर अन्य दो प्रतियों में आए हों। परन्तु यह तर्क धिक पुष्ट नहीं है क्योंकि प्रथम तो 'रस विलास' की न केवल इन प्रतियों में वरन् सभी उप-ब्ध प्रतियों में परस्पर तथा अन्य ग्रंथों से इतना अधिक पाठ-मिश्रण हुआ है कि इन प्रतियों में ाप्त विकृति-साम्य का तर्क निर्णायक नहीं माना जा सकता। दूसरे, जैसा कि ऊपर के विश्लेषण प्रकट है, हमने प्रबल अन्तर्साक्ष्य के आधार पर इस पाठ-वृद्धि को कविकृत पाया है अतः प्रक्षेप ी यह संभावना मान्य नहीं।

हमने प्रथम सम्वरण की मा० मो० प्रतियों में प्राप्त 'रानी राधा—' दोहों एवं सप्तम विलास में आए ग्रंथ-समापन के दो-तीन छन्दों का पाठ 'रस विलास' के अन्त में परिशिष्ट १ में दे दिया है। विस्तार भय से कविकृत आकार-वृद्धि के समस्त छन्दों के बारे पर पृथक रूप से विचार करना असंभव है अतः हम नीचे की सूची में ऐसे छन्दों का केवल स्थल-निर्देश कर रहे हैं —

१:२—८, १:१३—१८, १:६५, २ ७०, ३:३३, ६ ६१, ७:६०, ८:१—६६।

# रस विलास

पायनि नूपुर मंजु बजै कटि किंकिनि की धुनि की मधुराई।
साँवरे अंग लसै पट पीत हिये हुलसै बनमाल सुहाई॥
माथे किरीट बड़े दृग चंचल मंद हँसी मुखचन्द जुन्हाई।
जै जग मंदिर दीपक सुन्दर श्री ब्रजदूलह देव सहाई[1]॥१॥

१ कन्हाई-आ० सुहाई-भा०

गिरा गौरि गनपति सुमिरि गुरु गिरीस के पाँइ।
रस विलास कवि देव यह रच्यौ सरस रस राइ॥२॥

भूलि गये भोज वीर विक्रम बिसरि गए जाके आगे और तन दौरत न[1] दीदे हैं।
राजा राइ राने उमराउ उनमाने निज गुन के गरब गिरबी दैहैं॥
सुजस बजार जाके सौदागर सुकवि चलेई आवै दसहूँ दिसान के उमीदे[2] हैं।
भोगीलाल भूप लाख पाखर लिवैया[3] जिहि लाखन खरचि रचि आखर खरीदे है॥३॥

१ और तन—ग०। २ उनमीदे—ग०, उनोदे—व्र०। ३ लिखैया—ग० सा०।

पावस घन[1] चातक तजै चाहि स्वाति जल बिंदु।
कुमुद मुदित नहिं मुदित मन जौ लौं उदित न इंदु॥४॥

१ बन—ब्र० सा०।

देव सुकवि तातें तजे राउ रान सुलतान।
रस विलास करि रीझिहैं भोगीलाल सुजान॥५॥

पूरन पुन्यनि को महिमा भुव भिक्षुक भौंरन को मकरंद है।
माधव मोद को मोदक भोगिभुवाल भयो अरि कंज निकंद है॥
दिल्ली है सुद्ध सुधा को सरोवर तौमें लसै वसुधा को अनंद है।
कीरति कातिक पून्यो की रीति मैं दून्यो विराजत पूनो को चंद है॥६॥

साँझ कैसो चंद भोर को सो अरविंद स्वाति बिंदु कैसो बादर बिसाति बसुधा ही की।
मधु कैसो तरवर सरद को सरवर है गरीबपरवर प्रीति गुनगाही की॥
जोगीदास नंद जुग जियो जगबंद चंद चंदन[1] सी कीरति चलाई चित चाही की।
दीन को दयाल देव मूरति बिसाल भोगीलाल भूमिपाल है मसाल पातसाही की॥७॥

१ चाँदनी—सा०।

पृथ्वी मैं पृथिन पृथु पुण्यन अमृत सींच्यो पृथु सो पुरुरवा सो निपुर प्रतीप सो।
मनु सो मनीषी मनवाना सम दाता रघु नहुष ययाति शूर सगर[1] महीप सो॥
जदु सो जुधिष्ठिर सो भीषम भगीरथ सो तीरथ नदीपति सो दीपनि[2] मैं दीप सो।
राजनु है आज भोगीलाल देव राज मँहि[3] नवल दुलहिया को दूलह दिलीप सो॥८॥

१ सूर सागर—०। २ दीपनि—गं०।

३ देव देवराज—गं०। १:२ से १:८ संख्या के छंद केवल व्र० सा० गं० प्रतियों में हैं, नौ० गंजा० भा० तथा मो० प्रतियों में नहीं।

मुक्ति सराही मुक्ति हित मुक्ति मुक्ति[1] को धाम।
मुक्ति मुक्ति अरु[2] मुक्ति को मूल सु कहिए काम॥९॥

१ मुक्ति मुक्ति—नौ० गं० गंजा०। २ उर—मो०।

रमनी रावा ससिमुखी पूरैं काम समुद्र।
बिना काम पूरन भये लगै परमपद छुद्र॥१०॥

तातें त्रिभुवन सुर असुर नर पसु कीट पतंग।
राक्षस जक्ष पिसाच अहि मुखी सबै तिय संग॥११॥

कोटि कोटि बिधि कामिनी[1] तिनके कोटिन भेव।
तिनमें माया मानुषी बरनत हैं कवि देव॥१२॥

[1] कामना—भा० मो०।

कामिनी भेद।

सो नारी बहु नागरी पुरवासिनि ग्रामीन।
वन्या सैन्या[1] पथिक तिय पट विधि कहत प्रवीन॥१३॥

[1] वन सयना अरु०—भा० मो०।

नागरी।

देवल रावल राजपुर नागरि तीनि[1] निवास।
तिनके लच्छन भेद सब बरनत जानि बिलास॥१४॥

[1] नागरि तरनि—भा० मो०।

देवल देवी नागरी दूजी पूजनहारि।
द्वारपालिका तीसरी बरनहु त्रिविधि विचारि॥१५॥

देवी।

पूरन सरद ससिमण्डल बिसद जोति मढ़न बितान मैं अगाढ़ गुन गाहिनी।
अमल अमोल मनि रतननि रच्यो महा सुन्दर सुमन्दिर अमन्द सुर[1] चाहिनी।
आठहू पहर घर आठो आठो सिद्धि लिये नरदने सेवक[2] महाद सदा दाहिनी।
रूप रंग एवी महादेवी देव देवनि की सिंहासन बैठी सोहै सो है सिंहवाहिनी॥१६॥

[1] मुख—भा०, मो० प्रति में दूसरे हस्तलेख से "मुख" से "सुख" पाठ संशोधन हुआ है। [2] सकल में सब की—सा० आ०, सेवक में सेवक—भा० मो०।

सूरन को रन की विजया मन कूरन को अजया भयभीता[1]।
योगिन की गति ज्ञानिन की मति विप्रन वेद विवेक विनीता।
स्वर्ग सची तल भोगवती भुव भीषम भूप सुता गुणगीता।
भारथ जुद्ध की भारथी सुद्ध रती वर तीन सतीन म सीता ॥१७॥

[1] भयतीता—सा०।

आदि ब्रह्म विद्या वेद कहत प्रकृति जासो जोगमाया जानियोई योगिनि समाधी है[1]।
भारती भवानी भुवनेश्वरी मतगी मात काली[2] अन्नपूर्णा कपाली अग आधी है।
एक तें अनेक जानी जल थल मे समानी[3] अगनित बानी सिद्ध साधकनि साधी है।
साधारन देवी जो असाधारन रूप सोई[4] बाधा हरिबे को देव राधा अवराधी है ॥१८॥

[1] प्रकृति कहत जाहि सोइ ध्यान जोगिन समाधी है—सा०। [2] का सी—सा०। [3] बखानी—ब्र०। [4] साधा—ग०, धार्यो—ब्र०।

पूजाकिन।

केसरि कपूर मृगमद चोवा चन्दन चरचि[1] रचि पहुप चढावति महानी के।
धूप दीप भोजन समीपही निवेदन के वेदन जताइ जपै नाम वर बानी[2] के।
जानत न जीकी तन जी की कोई देव कहै बाहि रट पीकी[3] भट बाहिर कहानी के।
कही जदुराइ[4] जदुराइ वर पाइव को रुक्मिनि रानी पग पूजत भवानी के ॥१९॥

[1] रुचि—भा०। [2] वरदानी—भा० मो०। [3] जानत न जाकी तन जाकी नही देव कोई वाहि रटकी की—नी० ग० गजा०। [4] ०—सा०।

द्वारपालिका।

जगमगै जोतिन के मोतिन के हार हिये करत बिहार[1] मृदु मालती की मालिका।
बेसर की खोर देव पौरि पर मोहनी[2] सी देव मुनि मोहै बिधुवदन बिसालिका[3]।
नवला चतुर नवला सी लिये हाथ[4] अवलानि जान देति जब देति[5] कर तालिका।
एकी[6] अदभुत वह कैसी हूँ है[7] देवी जाके मन्दिर[8] के द्वार दयी ऐसी[9] द्वारपालिका ॥२०॥

[1] उनहत भार—भा०, लसति भार—मो०। [2] मोहन—मो०। [3] विलासिका—मो०। [4] सग—ग० गजा०। [5] देती—ब्र०। [6] एव—ग० गजा०। [7] गृह—ग० गजा०। [8] महल—ग०। [9] सोहै ऐसी—भा०, ऐसी सोहै—मा०, ऐसी देवी—नी० ग० गजा०।

रावल नागरी भेद।

रावल नागरि पाँच विधि पहले राजकुमारि।
तासु धाय दूती[1] सखी दासी कही गम्हारि ॥२१॥

[1] दूजी—मा०।

राजकुमारी।

ठकुराइन[1] सब नगर की सुख सम्पति की मूल।
गुन गरवीली मानिनी पति जाको अनुकूल ॥२२॥

[1] राजकुँवरि—व्र०।

उदाहरण।

पावरिन पावडे परे हैं पुर पौरि लगि धाम धाम धूपन के धूम धुनियत हैं।
कस्तूरी अतर सार[1] चोवा रस घनसार दीपक हजारन अँध्यार[2] लुनियत हैं।
मधुर मृदंग राग रंग की तरंगनि म अंग अंग गोपिन के गुन गुनियत हैं।
देव सुख साज महाराज बृजराज आज राधा जू[3] के मदन सिधारे सुनियत है ॥२३॥

[1] अगर अतर सार—ग०, अगर सार—भा०। [2] हजार ते अँधार—भा० मो०
[3] राधा जी—नी०, राधा—गजा०, राधिका—ग०।

उज्वल[1] अखंड खंड सातयें महल महा महल चौवारी चंद्र मंडल के चोटही।
भीतर हू लालन के जालन विसाल जोति बाहिर जुन्हाई जगी जोति नके जोटही[2]।
बरनन बानी चौर ढारत भवानी कर जोर रमारानी ठाढी रमन के[4] ओटही।
देव दिगपालनि की देवी सुखदाइनि ते राधा ठकुराइनि के पाइनि पलोटही ॥ २४॥

[1] मजुन—भा० मो। [2] चड—भा० मो०। [3] चोट ही—मो०।
[4] रमनी की—सा० ग० गजा०।

धाय-लक्षण।

राजनगर जे बसत जन ते राजन के मीन।
तिनकी तिय नृपसुतनि की होंनी धाइ पुनीत ॥ २६॥
बारे पाले[1] प्याइ पै[2] स्यानी करे सिवाय।
जेहि जाने जननी कुँवरि ताहि बखानो धाय॥ २६॥

१ बार पीछे—भा० मो०। [2] प्याइ के—सा०।

उदाहरण।

राइ नोन वारति[1] गुराई देखि अगनि की[2] दूरे न दुराई[3] त्यो भुराई सा निरति है[4]।
ज्यों ज्यो सुघराई[5] सोन उपरन देति[6] त्यों त्यों सुंदरि सुघर घर फेरो न धिरति है।
निठुर डिठौना दीन्हे नीठि निकसन कहै दीठि लागिबे के डर पीठि दे गिरति है।
जित जित ओर चितचोर चितवत त्योंही तिन तिन ओर तृन तोरति फिरति है ॥ २७॥

१ वरति—नी० ग० गजा। [2] अगनि मे—भा० मो०। [3] दुरैन दुराई—नी०, दुरत दुराई—ग० गजा०। [4] पै भुराई सी भरति है—भा० मो०। [5] तरनाई—सा०। [6] उघरत देह—भा०।

धाय-भेद

धाइ सखी दासी[१] नटी ग्वालि सिल्पिनी नारि।
मालिनि नाइनि बालिका बिधवा[२] बधू बिचारि॥ २८॥

[१] दूती—ग०। [२] पटवा—भा० मो०।

सन्यासिनि भिक्षुकबधू सम्बन्धी की बाम।
एती होती दूतिका दूतपन्य अभिराम॥ २९॥

छल सो पैठे राजगृह मोहे राजसुतानि।
हिलवे मिलवे दम्पतिनि कहे सँदेसो आनि॥ ३०॥

रचि[१] उपजावे परसपर नित नित[२] नेह बढाइ।
रहे दुहुनि[३] चित में चढी दूती चतुर सुभाइ॥ ३१॥

[१] रस—भा० मो। [२] नित नव—ग० गजा०। [३] दुवी—नी० ग० गजा०।

उदाहरण

लेहु लली उठि लाई हो बालहि[१] लोक की लाजहि सो लरि राखौ।
फेरि इन्हे सपनेहु न पैयतु ले अपने उर मे धरि राखौ।
देव लला अबला नवला यह चन्दकला कठुला करि राखौ।
आठहु सिद्धि नवो निधि[२] ले घर बाहर भीतरहूँ भरि राखो[३]॥ ३२॥

[१] लेहु लला उठि लाइ हो बाल हि—भा०, लेहु लला उठि लाई हो बात को—मो०।
[२] नेत्र निधि मो०। [३] धरि राख—आ०।

कुजनि केकोरे मनु[१] केलि रस खोरे लाल तालनि के खोरे बाल आवति है नित को।
अमृत निचनेर कल बोलत निहोरे नेक ससिनि के डोरे[२] देव डोले जित तित को।
थोरे थोरे जोवन[३] बिथोरे देति[४] रूपरासि गोरे मुख भोरे हँसि जोरे लेत[५] हित को।
तोरे लेति रति दुति भोरे लेति मति गति छोरे लेति लोकलाज चोरे लेति चित को॥ ३६॥

१ कुजन के कोरे मैन—भा० मो०। [२] जोरे—ग०।
३ जवन—भा० मो०। [४] देखि—नी० [५] गोरे गोरे मुख भोरे भोरे लेत—भा० मो०।

बन्धु बिप्र कुल गुरु सुता औ गुनवन्ती कोद।
सोद राजसुतानि की सखी सहचरी[१] होइ॥ ३४॥

१ सहेली—भा०।

दुहुन सुहावन दुहुन गुन उपजावन रस भाव।
बिरहास्वारा दिखावना दोउन[१] बिरह जताव॥ ३५॥

[१] दिखाय पुनि दोऊ—भा०, हित उपजावन भूपनन दोउन—सा०, बिरहास्वान दिग-रावनन दोउन—आ०।

इत को उतहि उराहनो इन उन को[1] सदेस।
दुहु मिलावन परसपर रचिबो भूषनवेस ॥ ३६ ॥

[1] उत को इन—ब्र०, उन को इतहि—सा०।

देस काल गुन रूप[1] विधि करिबो सदा प्रसन्न।
ए दस कर्म सखीनि के करैं रहैं[2] आनन्द ॥ ३७ ॥

[1] अनुरूप—भा० मो०, अरु रूप—ग०। [2] रहो—ग०।

समै समै के काज पै सखी अनेक प्रकार।
धाइ कहूं दूती कहूं दासी कबहूं की यार[1] ॥ ३८ ॥

[1] कहूं विचार—भा०, कहै विचार—मो०।

दस कर्म-उदाहरन।

आई हौं देखि बधू इक देव सु देखत भूली सबै सुधि मेरी।
राख्यो न रूप कछू विधि के घर ल्याई है लूटि सुनार की ढेरी।
एरी अबै वह ऐवै है वेग मरेंगी महा विष घूंटि घनेरी।
जे जे गनी गुनआगरि नागरि ह्वैहैं ते वाके[1] चितौनहीं[2] चेरी ॥ ३९ ॥

[1] ह्वैहिगी वाकी—भा० मो०। [2] चितौनि की—ब्र०।

देव न देखनि हों दुति दूसरी देखे हैं जा दिन ते[1] यदुभूप[2] में।
पूरि रह्यो री वही पुर कानन[3] कानन आनन[4] ओप अनूप में।
ये अँखियाँ सखियानि निहारिये जाइ मिली जलबुंद[5] ज्यों कूप में।
कोटि उपाइन पाइये फेरि[6] समाय गई ब्रजराज[7] के रूप में ॥ ४० ॥

[1] जा दिन ते निरखे—मो०। [2] ब्रजभूप—आ०। [3] छाइ रही री वहै छवि कानन—भा० मो०, पुर तानन—सा०। [4] आनन आनन—ग० गजा०। [5] रस बिंदु-भा० मो०। [6] कोरि करै अब क्यों निकसैगी—भा० मो०, कोरि करो नहि पाइये फेरि-सा०। [7] रँगराइ के—ग० गजा०, सुन साँवरे—भा० मो० जदुराइ—के—आ०।

रस उपजाइबो-उदाहरन।

त्रिबली तिरंगिनि निकट नाभि ह्रद[1] तट रोमराजी बन धँसि मुकत अन्हात हैं।
नेह नगरीमैं गुन गेह[2] उर ऊँची पौरि देव कुच कचन के कलस लखात हैं।
लोचन दलाल सलचावत कटाछिन को लाल चलि देउ लाल मोलनि लहात है।
जोबन बजार बैठ्यो जौहरी मदन रव[3] लोगनि को हीरा[4] वाके हाथ ह्वै बिकात हैं ॥ ४१ ॥

[1] नट—मो० ग० गजा०, नद—सा० आ०। [2] मन गेह—ग० गजा०, गुन गेह—सा०। [3] रस—ग० गजा०। [4] हिय—मो०।

ग्वालि गई इक ह्यां की उहाँ सखि[1] रोसि गुनी मिलु के दधिदान को।
वा तो नट वह भेंटी भुजा भरि नातो निरानि कछू पहिचान को।

जाई निछावर कै मनमानिन गोरस दे रम ले अधरान[१] को।
वाही दिना ते हिय मे गडो वह ढीठ वडी वटरी[३] अँखियान को॥ ४२॥

[१] मग—भा०। [२] रम से अधरान—ग० गजा०। [३] री वडी—भा० मो०।

विरहास्वासन।

काहू की बर चितैवे की सक न लागे कलक ब्रिसे किन[१] बीसो।
वा ठकुराइनि की अब देव विरचि रची रचि रावरे जी सौ।
देहो मिलाई तुमैं हा तुम्हारिये आन करो वृपभानलली सौं।
वाम्हन की सौं बबा की सौं मोहन मोहि गऊ की सौं गोरस की सौं॥ ४३॥

[१] ब्रिसो किन—ग० गजा०।

नन्दकुमार उतै अति[१] ठाकुर राघ इतै अतिही ठकुराइनि।
देव सयोग तिहारो दुहुं को बन्यो कुल सम्पति सील सुभाइनि।
पांय न लागिय मेरी भटू नित लागत[२] हौंही लगी इन पाइनि।
आज तुम्हे ब्रजराज मिलाऊँगी राज करो गृहकाज[३] गुसाइनि[४]॥ ४४॥

[१] इतं उतं—भा० मो०। [२] चाहत—भा०। [३] लुगाइन पाइन—ग० गजा०। [४] ब्रज-राज—ब्र०, रहि आजु—सा०। [५] सुसायनि—नी० ग० गजा०।

परस्पर दिखावन।

सील की सागरि रूप उजागरि है गुन आगरि नागरि नारी[१]।
वा वरसाने के वासिन की निसि वासर सोम समान समारी।
याहिय वेस वडो सुखदाइनि ए ठकुराइन[२] है जु हमारी।
थी वृपभानु के भोन को दीपक एई है[३] राधिका राजकुमारी॥ ४५॥

[१] भारी—भा० मो०। [२] नागरी वेस वडी ठकुराइन मो सुखदाइन—भा०। [३] दाइ कराइ है—भा० मो०, दापति एई हैं—सा०।

कानन कुडल माल गरे संग मडित[१] गोपन के कुँवरेटा।
देव गयन्द से आवत मन्द से देखुरी चन्द स नद के बेटा[२]।
काम की दूती पढावत तूती चढी[३] पग जूती बनात लपेटा।
पीरो झगा[४] पटुका जिन छोर छरी[५] कर लाल जरी सिर फेटा॥ ४६॥

[१] राजत—ग०। [२] ढोटा—सा०। [३] लसै—नी० ग० गजा०। [४] भीन झगा—सा०। [५] कसे—ग० गजा०। केवल सा० प्रति मे चरणो का क्रम १-२-३-४ है।

जब तें कुवरकान्ह रावरी कला निधान कान परी वाके कहूँ[१] सुजस कहानी सी।
तबही तें देव देखी[२] देवता सी हँसति सी खीझति सी रीझति सी[३] रूसति रिसानी सी।
छोही सी छली सी छीन लीनी सी छकी सी छीन[४] जकी सी टकी सी लगी थकी[५] थहरानी सी।
बीधी सी बधी सी बिष बूडी सी[६] बिमोहित सी बैठी वह[७] बकति बिलोकनि बिकानी सी॥ ४७॥

¹ वाके कहूँ कान परी—भा०, वाके कान परी कहूँ—मो०, दरोक वाके कान कहूँ—बु०। ² देखो—सा०, आ०। ³ रीझति खीझति सी—भा० मो०। ⁴ छान—आ०। ⁵ ०—मो०, हाशिये पर उमी हस्तलेख से—त्र०। ⁶ बूढति—भा० मो०। ⁷ बाल—भा०।

दंपति को विरह-जनावन।

ऐपन की ओप इन्दु कुन्दन की आभा चम्पा केतकी की गाभा जीति¹ जोतिन सो जटियत।
जगरमगर होत सहज² जवहर से अतिही³ उजारे जब नैसक उबटियत⁴।
वैसेई सुघर⁵ सुकुमार अंग सुन्दरि के लालन⁶ तिहारे पास नेह खरे लटियत।
देव तेव गोरी के बिलात गात बात लगे ज्यों ज्यों सीरे पानी पीरे पान से पलटियत ॥ ४८ ॥

¹ पीत—नी० ग० गजा०। ² सहन—नी०। ³ नग से—नी० ग० गजा०। ⁴ उलटियत—भा०। ⁵ सुठार—भा०, सहज—ग०। ⁶ मोहन—नी० ग० गजा०।

बरनि बघबर में गूदरी पलक दोऊ कोए राते बसन भगोहें भेष रखियाँ।
बूडी जलही में दिन जामिनिहूँ जागे भौंहें धूम सिर छायो विरहानल विलखियाँ।
आँसू ज्यों¹ फटिक माल लाल डोरे सेली पैन्हि² भई हैं अकेली तजि चेली³ संग सखियाँ।
दीजिये दरस देव⁴ कीजिये संयोगिनि ये⁵ जोगिन ह्वै बैठी हैं वियोगिनि की अँखियाँ ॥४६॥

¹ अँसुवा—भा०। ² लाल डोरे सेल्ही साजि—सा०, सेली पंधि—नी० आ०, सेली सम—मो०। ³ चली—नी०। ⁴ नेकु—सा०। ⁵ जस गनिये—मो०, सजोगिनि जू—सा०, संजोगिन के०—त्र० नी०।

दंपति को उराहनो।

तो गुन देव देव सुने जब ते तब तें सुधिऊ न उन्हें उर की है।
पीर नहीं पहिचानत लोग बखानत बेद बिथा¹ जुर की है।
लोभ चढ़ी अति मोहन की मति मोह महागिरि तें ढुरकी है।
थोरिये वैस बिथोरी भटू ब्रज भोरी सी बातनि तैं भुरकी है ॥५०॥

¹ वथा—त्र०।

ह्यां सुधियो बिसरी उत ह्वां गु घरी पल¹ जात हैं प्रान चले जू।
जो कहिये तो कह्यो² नहिं जात³ कहे ही बिना घर केते घले जू⁴।
देव दुहूँ विधि बूड उतैंही की रावरे बातन हीं⁵ बदले जू।
ओर उराहनो देत बने न⁶ कहा कहों कान्ह भले हो⁷ भले ज ॥५१॥

¹ पल ही पल—भा० मो०। ² कह्यो—सा०। ³ मानत—भा० मो०। ⁴ केतो खले—नि० ग० गजा०। ⁵ बातन पे—भा० मो०। ⁶ बदै न—मो०, बैन न—आ०। ⁷ भले जू—ग० गजा०।

देव कामदेव हीं को कमन¹ हथ्यार हो जू अंग अंग गुननि हियो² गुननि आगरी।
नेह की निकाई देह³ दुति मधुराई नाग निस तें मधुर मधु घन⁴ की सी सागरी।
चेटक सी चालि⁵ चित चोट⁶ सी चितोनी हांसी ठग की मिठाई मोह फाँसी की सी सागरी⁷।
भली हो जू भली हो सलोनी पान मीठो विष गोरी आँचि गरबस चोरन उजागरी⁸ ॥५२॥

¹ कोमल—सा०। ² गुनन में औ—मो०, गुनन बीओ—त्र०। ³ देव—सा०।

[४] मधुव्रत—सा०। [५] चली—सा०। [६] चान अरु चितचोट—ग० गजा०, चितचोर—भा० [७] ठग की सी फाँसी फाँसी फँसी लाग री—नी० ग० गजा०। [८] सलोनी बात मीठी मुख कि सीरी आँखि सरवस चोरन उजागरी—सा० भा० प्रति में सम्पूर्ण छन्द तथा मो० प्रति में छन्द का केवल तृतीय चरण त्रुटित है।]

राधे वही है कि तैं छमियो ब्रजनाथ जिते[१] अपराध किये मैं।
कानन तानन भूलत ना खिन[२] आँखिन रूप अनूप पिये मैं।
आपने ओछे हिये में दुराई[३] दयानिधि देव बसाय लिये मैं।
हौंही[४] असाध बसी न कहूँ पल आध अगाध तिहारे हिये मैं ॥५३॥

[१] किते—भा० मो०। [२] भूल नाचनी—नी० भूतल नाखिन—ग० गजा०। [३] ओछे हिये अपने दिन राति—नी० ग० गजा०, मैं यही अपने ओछे हिये मैं—सा० आ०। [४] होय—मो०।

जाती हो जो उत वे जो[१] मिलें कहूँ पावौ समौ कहिबे को ठिकाने।
ह्याँ की दशा तुम देखिये है कहियो समुझाइ जो पै[२] जिय आने।
या मन की बिन पाये बिथा तनकी[३] कबि देव जू कौन बखाने।
तोसी हितू हित की बिन और सु को इत की[४] चित की गति जाने ॥५४॥

[१] जा उत बाजु—नी०, जा उत बीजु—गजा०। [२] जो वै—भा० मो०। [३] तीन की—भा० मो०। [४] इन की—नी० गजा०।

दंपति को मिलाइबो।

जा दिन तें हित जान्यो इतै[१] तब ते नहिं तू कहि काहू सो बोले।
तेरेई ह्वै रहे[२] भाट भटू सब सों गुन रूप[३] सराहत डोले।
देव इन्हे सुख[४] सा सजि कै रस सो रजिकै[५] तजि लाज के ओले।
राधे अहो हरि भावते को भरि के भुज भेंटिये भेंटि ममोले ॥५५॥

[१] जोर्‌यो इतै—सा० नी० ग० गजा। [२] तेरे ह्वै रहैं—नी०, तेरेई ह्यौ रहे—सा०। [३] सोगुनो रूप—भा०। [४] मुख—ग०। [५] रचि के—भा० मो०, रसि के—सा०, रजि पै—नी० ग० गजा०।

देव तज्यो गुन गौरव औ गुरु लोगनि सों[१] छल छिद्र करे मैं।
धाय घसी वृषभान के भौन समान के गाप[२] सबै निदरे मैं।
तो हित जाय हितू हित की मई[३] दूती के दाइनि पाँय परे मैं।
लाल इन्हें उर माल करो गहि डारि है ग्वालि[४] गुपाल गरे मैं ॥५६॥

[१] मैं—ग० गजा। [२] समान के गोप—भा० मो०, समामत गोप—आ०, समान के लोग—गजा०। [३] हित के मई—भा० मो०। [४] गहि डारा है ग्वालि—नी०, गहि डारिहौं ग्वाल—सा०, गहि डारहु बाल—भा० मो०।

दम्पति को भूषण।

धोवा मिलै मृग मैद घसे घनसार सो केसर गारत डोलै।

भूषन वेष बनाइ नये पहिराइ पुराने बिगारत टोलै।
राधे के अगनि ही सिगरौ दिन सगही सग सिगारत डोलै ॥ ५७ ॥

[1] लगारत—व्र० नी०।

प्रसन्न करन।

भरे गुन भार[1] सुकुमार सरसिज सार सोभा पर सागर अपार रस[2] आउडे।
नख नग जाल लाल अंगुरी विद्रुम[3] माल नूपर मराल[4] से अनूप रव[5] नाउडे।
धरिये न पांव बलि जांव राधे चन्दमुखी वारौ मद गति[6] पै गयन्दपति छाउडे।
टिटिहि छुवन देव दूनी होनि भलक पलक छुजे ठाटी हो पलक करौ पांउडे ॥ ५८ ॥

[1] रुचि भार—ग०। [2] गुन—भा० मो०। [3] विद्रुप—भा० मो०, प्रवाल—ग०। [4] मदाल—ग०। [5] अनूप रस—भा०। [6] गनि मद—भा० मो०।

सखिन को मुख सुने मौनिनि को महादुख होत गुरुजनन के गुन को गरूर है।
देव कहै लाख लाख भांति अभिलाषा पूरि पी के उर गमगत प्रेम रस पूर है।
तेरो बलबोल कल भाषिन को स्वाति बुद जहां जाइ पर्यो तहां तैसोई समूर है।
व्याल मुख विष ज्यो पियूष ज्यो पपीहा मुख सीप मुख मोती कदली मुख कपूर है॥ ५९ ॥

नी० गजा० प्रतियो मे ५८, ५९ सख्या के छन्द नहीं हैं। इन प्रतियो मे इन छन्दो के स्थान पर "देव व्रज जीवन" छन्द है।

घाइ सखी के दूतिका के दासी[1] अभिराम।
जासो दम्पति हित करै सिक्षा ताको[2] नाम[3] ॥ ६० ॥

[1] सो दासी—नी० ग० गजा०। [2] तासो ताको—नी० ग० गजा०।
[3] काम—व्र०।

वारई[1] वैस बडो चतुरी हा बडे गुन देव बडीये बनाई।
सुन्दरी हो सुघरी हो सयानी हो सील भरी रसरूप सनाई।
राजबहू बलि राजकुमारि अहो सुकुमारि न मानी मनाई।
नैसिक नाह के नेह बिना[2] चकचूर ह्वै जैहै सबै चिकनाई ॥६१॥

[1] वारि हौ—भा०, वारि हौ—मो०, हौ—व्र०। [2] नह के नेह बिना—मा०। (केवल मा० प्रति मे चरणा का क्रम १-२-४-३।)

दासी।

दम्पति आयसु[1] करन को सनमुख रहनि विनौनि[2]।
दासी नागरि[3] सेवकिनि कहूं ह्वै रहनि है मौनि[4] ॥६२॥

[1] आयसु—भा० मो०, आपुस—नी० ग०। [2] विनीत—नी०। [3] कहिये—नी० ग० गजा०। [4] कहूं रहनि है मौनि—भा०, कहूं ह्वै रहति सोनि—मो०, कहूं ह्वै रहो मौनि—भा०।

दम्पति एकहि सेज पर पग पीडुरी दाबि दहूं को रिझावनि।
आपने ऊंचे[1] उठौहै कठोर उरोजन कोमलै एहि मिलावनी।

भौहे अमेठि रहै ठकुराइनि ठाकुर के उर काम जगावति।
लौडी अनोखी लडाइति[२] लाल की पाइ पलोटें की चोटं चलावति ॥६३॥

[१] पाइते वैठि—नी० सा० आ०। [२] लडावति—भा० मो०, लडावते—ग० गजा०, लडावते—सा०।

देवल रावल नागरी इहि विधि बरनौ देव[१]।
राजनगर नागरि कहौं न्यारे लच्छन भेव[२] ॥६४॥

[१] देस—नी० गजा०। [२] भेय—गजा०।

धाय सौं खीन खिनै खिनखीन सखीन सा नेम न प्रेम सँजोगी।
दूतिनहू तिनकी गति पाय न दासी सों नेन उदास वियोगी।
भावे न भोजन पान न भूपन दूपन से जन[१] और अयोगी।
राजबधू बिलखे मन गोवे[२] लखे कहूँ लाल भुवप्पत[३] भोगी ॥६५॥

[१] अन—ग०। [२] गोप—सा०, गोख—ब्र०। [३] लाल जू भूपत—मा०। नी० ग० गजा० भा० मो० प्रतियों मे यह छद नही है।

**इति श्री नृप भोगीलाल हित रस विलासे कविदेव कृते देवल रावल नागरी वर्णन नाम प्रथमो विलास।**

राजनगर नागरि दुविधि[१] बरनत सुकवि सम्हारि।
एक हटवई की बहू[२] दूजी क गनिका नारि ॥१॥

[१] विविध—भा० मो०। [२] एक हटवाइन कही—नी० ग० गजा०।

पुनि अनेक करि हटवइनि[१] कही अनेक प्रकार।
गनिका गनै न सत असत चाहे धनी उदार[२] ॥२॥

[१] पन—नी०। हटवरन—नी० ग० गजा०। [२] अपार—नी० ग० गजा०।

तजि अपने कुल धर्म पन[१] करें और व्यौहार।
सोई जाति प्रसिद्ध है बैठे हाट बजार ॥३॥

[१] धर्म येन—मो०, धर्म एन—भा०।

राजनगर की नागरी पन[१] अनेक बहु भाँति।
तिनमे मुख्य मनुष्य तिय वरनि कही दस जाति ॥४॥

पुनि—भा० मो० सा०।

जौहरिनी छपिन कह्यो पटविन और सुनारि।
गधिन तेलिनि तमोरीन कन्दुनि[१] बनिनि कुम्हारि ॥५॥

[१] किंदुनि—भा० मो०।

दरजिन आदि अनेक लघु जाति चूहरी अत।
नगरद्वार गनिका बसै सो चाहे धनवन्त ॥६॥

---

नी० गजा० प्रतियों मे जाति-नाम के सख्या ४, ५, तथा ६ दोहो के स्थान पर निम्नलिखित दोहे है :—

जोहरनी।

सींची[1] मुरा बुदनि सों कुन्दन की बेलि किधों सांचे भरि काढी[2] रूप जोबनि भरनि है।
पोखी पुष्प[3] रागनि वपुष नखसिख कर चरन अधर विद्रुमन ज्यों धरनि है।
हीरा सी हँसनि[4] मोती मानिक दसन सेत स्यामता लसनि[5] दृग हियरा[6] हरनि है।
जोबन जवाहिर सों जगमग होत जोइ[7] जौहरी की जोई जग जौहर करनि है ॥७॥

[1] सांची—भा० सो०। [2] डारी—ब्र०। [3] पुष्प—नी०, पुष्प—"ष्प" हाशिये पर—मा०। [4] हीरा सम मनि—भा०। [5] लसनु—आ०, बसनि—गजा०। [6] हीरा को—भा०। [7] होत जात—भा० सो०, होति जोति—ब्र०।

छीपनि।

सोने से सोहने[1] गातन सोहै सुहागिनि की अति सूही[2] सुहाई।
*देव जू आवै लगी अँखियान में देखतही मुख की अरुनाई।*
ज्यों ज्यों रँगै पट रंग निचोरन त्यों निचुरै अँग अंग निकाई[3]।
दै छबि छापै[4] करै मन छीट[5] सु छीपनि बार[6] छिपै न छिपाई ॥८॥

[1] सोने से सोहन—भा० सो०। [2] सोहै—भा० सो०। [3] गोराई—ग० गजा०। [4] छीपे—ग० गजा०। [5] छीर—मा०, छाप—भा० सो०। [6] छैल—ग०गजा०, बाली—मा०।

पटवनि।

रेसम के गुन छीनि छरा करि छोर उँ[1] एंचि[2] सनेह रचावै।
देव दसौ अँगुरी उरझाई कै डोरी गुहै रस रंग मचावै[3]।
मोहनि सी मन पोहति[4] सी जन छोहति[5] सी तनि[6] भौंह लचावै[7]।
चंचल नैननि सैननि सों पटवा की बहू नटवा सी नचावै ॥९॥

[1] कर छोरनि—भा० सो०। [2] पेंछि—नी०। [3] देव दसौ अँगुरी कर पाइ करै उरझाइ कै रंग मचावै—ग० गजा०। [4] मोहन—भा०, जोहति—ब्र०। [5] जनु जोहति—भा० सो०, ननु चोहति—ग० गजा०। [6] छवि—ग० गजा०। [7] चलावै—नी० ग० गजा०।

---

जौहरनी छीपिन कही कसेरनी सुनारि।
ओपटन हलवाइन बनिन[1] और पसारि॥

[1] ओ पटवन हलवाइन—गजा०।

गंधिनि मालिन तमोलिन बढइन और लुहारि।
दरजिन तेलिन कुम्हारिन भरभूजिन मनिहारि॥
धुनिन जुलाहिन कहेरी और गडरिन नारि।
भटिहारी सिकलीगरनि और धूहरी चमारि॥
ये पत्निये सब इटवदन नृप पुर नगरी नाम।
पुर द्वारे गनिका बसैं नागरिक अति अभिराम॥

देखें "जाति विलास की प्रामाणिकता" शीर्षक—पृ० १७८, तथा परिशिष्ट ७, पृ०२६४

**सुनारिन।**

देव दिखावति कंचन सो तन औरन को मन तावै अगौनी।
मुदरि साँचे में दै भरि काढ़ी सी आपने हाथ गढ़ी विधि सौनी।
सोहति[१] चूनरी स्याम किसोरी की गोरी गुमान भरी गजगौनी।
कुन्दन लीक कसौटी मे लेखी सी देखी[२] सुनारि सुनारि सलौनी ॥१०॥

[१] सोभित—भा०। [२] लेखि सु देखि—सा०।

**गंधिनि।**

अरगजे[१] भीजी मरगजे बागे बनीठनी[२] हाट पर बैठी अनिही[३] सुघरपन सा।
इन्दु सो बदन मृगमद बिन्दु बेंदी भाल झलकै कपोल गोल दूने दरपन सो।
मैन मद छाके नैन देखे[४] देव मुनि मोहैं सोहैं सटकारे[५] बार कारे सरपन सा।
वधु किये मधुप मदन्ध किये पुरजन[६] बाँध्यो मनु[७] गन्धी की सुगध[८] भरपन सों ॥११॥

[१] अगर जै—नी०। [२] बाग मनो बनी—सा०। [३] अनि ही—भा०। [४] ०—ग० गजा०। [५] सैन सोहै सटकारे—ग० गजा०। [६] बधुजन—ग० गजा०। [७] मोह्यो मन—भा० मो०। [८] गध की सुगध—सा०।

**तेलिन।**

तिल है अमोल लोल नैनी के कपोल बीच कोटिक अनूप रूप[१] वारि फेरियतु है।
सोभा सुने जाकी छवि देव कहै कौन को न होत चित चौगनो चतुर चेरियतु है।
घाट बाटहू मे घट निपट बटोहिनि के नक्ही[२] निहारे नेह भरे हेरियतु है।
सरस निदान ताके[३] परस की कौन कहै पौनहूँ के परस परोसी पेरियतु है ॥१२॥

[१] कपोल गोल बोलत अमोल जन—ग० गजा०। [२] नेह की—नी० गजा०। [३] तकि—भा० मो०। नी० प्रति मे चतुर्थ चरण त्रुटित है।

**तमोरिनि**

रंगिन चोली में ढोली[१] करी चुनि चाइ[२] सों गाँठि[३] उघेरि अमेठी।
गोरी गुलाब लै नै छिरकै छबि भाव सा देव सुभाव सो एठी
सोने मे अग सुरंगिन[४] ओठनि कौन के जानि[५] हिये मे न पैठी[६]।
ऊँची दुरान पै बेचनि पान तमोरिनि रचत सौचन[७] बैठी ॥१३॥

[१] टोनी—नी०, डोनी—आ०। [२] चार—भा०। [३] सो आछे—भा० मो०। [४] सुरगनि—भा० मो० ब्र०। [५] काज—नी०। [६] देव सु देखत ही हिय पैठी—ग० गजा, नैन पैठी—आ०। [७] ऐंचत सी चित—भा०, प्रानन ऐंचनि—ग० गजा०।

**बन्दुनि**

मीठो महा मृदु बोल कहै हँसि मोल कहै[१] मुसकाइ सुभाइनि।
देव भुलाइ बटोहिनि बाट डुलावनि चोरि लिये चित चाइनि।
रूप अनूप भरी नग तें सिर सुद्ध सुधारसही[२] की रमाइनि।
हाट के ऊपर हाटक बेनि सी बेचति है हलवा हलवाइनि ॥१४॥

[१] मीठो महा हँसि मोल कहै—हँसि बोलि कहै—आ० नी०, लघु बोल कहै—भा०

मो० । [२] सूक्ष्म सुधारस ही—भा०, सुद्ध सुधारस ही—मो० । [३] हटवी—सा० ।

बनिनि ।

मदन के मोदभरी जोवन प्रमोद भरी[१] मोदी की बहू की दुति देखी दिन[२] दूनी सी ।
चाउ रहै चित मे चितंत दारिदं न राखो वोल मोल मीठो खांड घीउ तें न ऊनी सी ।
राज बाट बीच बाट पारति बटोहिनि की बाट बिनु तौलें मनु[३] आँखिनि मे सूनी सी ।
चूनरी सुरग अग इंगुर के रग देव बैठी परचूनी की दुकान पर चूनी[४] सी ॥१५॥

[१] विनोद भरी—आ० । [२] देखी तिन—भा० । [३] बिनु तोलै मनु लत—आ० । [४] चूंबी—आ० ।

कुम्हारिनि ।

चन्दमुखी मुरि मन्द हँसे मुख[१] मोतिनि को गहि खोल्यो डवा सो[२] ।
देव सुधा भरे ओठ[३] उठे कुच भेंटि अघात[४] सही मधवा सो[५] ।
रूप उम्हार[६] कुम्हार की जाई के जोवन को न तचायो तवा सो ।
काम के चक्र चढ़ायो न को[७] घट काको[८] न कीनो अवाम अँवा सो ॥१६॥

[१] गुन—मा० । [२] उवा सो—नी० ग० गजा० । [३] ऐंठ—भा० । [४] अँचात—नी० गजा० । [५] नहीं मधवा सो—मा०, सही मधवा सो—ग० गजा० । [६] रूप अभार—भा० । [७] नयो—ग० गजा० । [८] याको—भा० मो० ।

दरजिन ।

अन्तर पैठि[१] दुहूँ पट के कवि देव निरन्तरता उर आनैं[२] ।
देत मिलाइ घने अपने गुन सार[३] सुई विधौं दूती[४] सुजानैं ।
ताहि लिये कर मैं घर मैं रहै[५] जाको[६] सियें भरमैं[७] सोई ठानैं[८] ।
होनी[९] करे जनि की दरजैं दरजी की बहू बरजी नहिं मानैं ॥१७॥

[१] बैठी—मा० । [२] मानै—नी० । [३] तार—ग० । [४] दूजी—सा० । [५] फिरै—सा० । [६] जाहि—भा० मो० । [७] मरमै—गजा०, घर मे—सा० । [८] ख्यानै—भा०, सु बखानै—ग० गजा० । मोइ जानै—आ० । [९] कीन्ही—ग० गजा० । केवल आ० प्रति में इसके बाद "बढइन वर्णन" तथा "लुहारिन वर्णन" छन्द अधिक हैं ।

चूहरी ।

पीक्ने कपोल मौका चमकैं चुनी मे दन्त चकत दृगचलनि चितवनि चक्निी[१] ।
कचुकी मे कसे कुच कचन कलो मे भीनें अचर की ओट[२] भाई रचक उमकनी ।
चटकीनी चूनरी[३] मे चोट सी चलावै भौंहे चेटक सी चानि[४] पग जूती कर[५] ककनी ।
पूर मे भरत रग भर[६] लागे भारू देन चूहरी चतुर चित चोरनि[७] चमकनी ॥१८॥

[१] तोमे चार चकत दृगचलनि चक्निी—भा० । [२] अचर की ओर—ग० । [३] चोरन—नी० । [४] चेटक सो लावै—ग०, 'चानि' गजा० प्रति मे त्रुटित है । [५] कटि—ग्र०, जूती कर ककनी—गजा० । [६] भरत रग उडि—मा०, भरत रग भर भर—नी०, ज रत अग भार—आ० । [७] चोरनि—आ० ग्र० ।

गनिका।

चाट उचाट सो चेटक सो[१] चुकुटी भृकुटीन[२] जम्हात अमेठी।
जोवन के इतराहट[३] सो अठिलात अठोठनि ओठनि[४] ऍठी।
सौति भई सब नारिन[५] की सगरे नर मोहि मनो मन[६] पैठी।
देव दृगचल छोरनि सो चित चोरनि यो चित चोरनि बैठी॥ १९॥

[१] चाटु उचोटसी चटु कुसी—नी०। [२] चिकुटी चकुटीन—नी०, भृकुटी चिकुटीन—भा० मो०। [३] इतराहट—ग०। [४] अछोटनि ऐठनि—भा० मो०, अठोवनि जोठनि—नी०। [५] कुल नारिन—सा०। [६] मनो मुख—मो०, मनो रमन—आ०, हियेमनो—ग० गजा०।

जौहरनी हरिनी ज्यों[१] भुलानी छकी छवि छीपिन छोह पछारी[२]।
रूप मदधनि[३] मोहित गधिनी व्याकुल बैन सुनै न सुनारी।
हूक उठी हलवाइन के हिय[४] तीखे कटाछ तमोरिनि मारि।
देखै[५] बनी ना गनै गनिका गुन भायक भोगी भुवाल निहारी॥ २०॥

[१] जा—ब्र०। [२] दीपनि छोह पदारी—ग०। [३] मदगनि—ग०। [४] अनि—सा०। [५] बैली—ब्र०। उपर्युक्त छद केवल ब्र० ग० मा० प्रतियो म मिलता है, भा० मो० नी० गजा० प्रतियो मे नहीं।

**इति श्रीनृप भोगीलाल हित बानो देव प्रकाश रस विलास नगर नागरी वर्णन नाम द्वितीयो विलास।**

पुर कहिये छोटो नगर राजनगर के[१] तीर।
अपने अपने धर्म मे चारि[२] बरन की भीर॥ १॥

[१] राजनगन की—भा०, राजनगर की—मो०, महानगर के—सा०। [२] नारि—सा०।

तहाँ विप्र छत्री बनिक काइथ कुल अरु सूद्र[१]।
नाऊ माली रजक ए पुरवासी निरदूद[२]॥ २॥

[१] तहाँ विप्र धर्म छत्री बनिक काइथ कुल सूद्र—मो०। [२] निर द्वुद्र—भा० मो०।

पुरवासिनि तिनकी तिया कुल आचार विचार।
निय धर्म सुभ कर्मपन[१] साज बाज[२] व्यौहार॥ ३॥

[१] कर्मपुनि—ब्र०, धर्मकुल कर्म सुभ—मा०। [२] राज बाज—नी० गजा० ताज बाज—मा०।

ब्राह्मणी लक्षण।

सत्य शील सतोष निधि विप्र बधू सविवेक।
न्हान ज्ञान जप तप[१] नियम पूजन यजन[२] अनेक॥ ४॥

*नी० गजा० प्रतियों मे दोहे का पाठ इस प्रकार है —*
"तहाँ विप्र छत्री बनिज भट कायस्थ सिगार।
नाऊ अरु बारी बर्म धोबी डोम चमार॥
इन प्रतियों मे अतिरिक्त जाति-नाम के उदाहरण—छद भी है। देखें, "जाति-विलास की प्रामाणिकता" शीर्षक—पृ० १३८, तथा परिशिष्ट २—पृ० २६५।

[२] न्हान ज्ञान तप जप—नी० ग० गजा०, न्हान गान जप तप—भा० मो०। [३] कुल आचार—नी० ग० गजा०।

**उदाहरण।**

गग तरंगिनी बीच बरंगनि ठाढी करैं जप रूप उदोती।
देव दिवाकर की किरनैं निकसैं बिकसैं मुख[१] पकज जोती।
नीर भरी निचुरैं अलकैं[२] छुटिकैं छवकैं मनो माँग के मोती।
बिज्जुन सी भलकैं लपटैं कन[३] कज्जल सी अग उज्जल धोती ॥ ५ ॥

[१] मनु—भा० मो० ग्र०। [२] अलकैं निचुरैं—भा० मो० अलकैं निचुरैं अलकैं—दूसरे "अलकैं" पर हरताल फेरी है—ग्र०। [३] लपटैं भलकैं कन—भा० मो०।

**क्षत्रिय-लक्षण।**

छत्र धरन छत्रिय कह्यौ भूपति सो ह्वै ठाम।
पूरब में रजपूत अरु पच्छिम छत्रिय नाम ॥ ६ ॥

मा० प्रति में दोहा त्रुटित है।

रज गगन रन दान[१] भट गाय[२] विप्र हरि पीर।
ताकी तिय क्षत्रिय बधू बरनी गुननि गहीर[३] ॥ ७ ॥

[१] रज दान—भा०। [२] गये—मा०। [३] गुन गभीर—ग० मा०।

**राजपूतानी।**

भाग भरी अनुराग भरी[१] बड भागिनि सुद्ध सुहागिनि छाजैं।
अग अनग तरगनि जानि[२] इकगनिय सब सगिनि साजैं।
सचित कैं रचि बचि बधूनि बिरची सु सची सुनि लाजैं।
प्रेम भरी पुर भूपसुता गुन रूप रची[३] रजपूतिनि राजैं ॥८॥

[१] अति राग भरी—ग्र०। [२] जागि—मा०। [३] रची—भा० मो०।

**खतरानी।**

ज्यौं बिनही गुन अंक लिखैं घुन या बरि कैं करता करि हार्‍यो[१]।
बारिये कोरि सची रति रानी[२] इतो खतरानी[३] को रूप निहार्‍यो।
देव सु बानक देखि अचानक आन कहूँ न को आन कुमार्‍यो।
लाज रचैं प्रिय और रचैं तो पचैं बिन काज बिरंचि बिचार्‍यो[४] ॥९॥

[१] कर भार्‍यो—ग०। [२] बरिये करि कोरि सची रति रानी—मा०। [३] छत्रिरानी—मा०। [४] लाज रचैं प्रिय और रचैं बिन काज बिरचि बिचारि बिचार्‍यो—भा मो०।

---

नी० गजा० प्रतियों में संख्या ६, ७ दोह का पाठ इस प्रकार।

जो रच्छै सो विप्र को छितपति पुर पुरहून।
रज गर्ने रन दान भट सो कहिये रजपून॥
ताही सो छत्री कहै हरै सदा पर पीर।
ताकी तिय छत्री बधू बरनी गुन गभीर॥

केवल भा० प्रति में चरणों का क्रम १-४-३-२ है। नी० गजा० प्रतियों में छन्द त्रुटित है और इसके स्थान पर "सूहो पैन्हे आवति" छंद है।

**वैस्यानी।**

पीरे पीन कुचनि पै[1] कंचुकी बदन कसी निकसी निकाई परै सूहे की सुहाली[2] मैं।
गोरे गरे तरे लरैं मोतिनि की[3] तामैं झमकति धुकधुकी जैसे दूलह[4] बराती मैं।
देव चित चूमे वेप इन[5] चूमे बाजूबन्द ललकत लाल लगिवे की गैंगराती मैं।
नवजोवनी की जोव नीकी[6] जोति जीति[7] रही वैसी बनीनीकी घनी नीकी छवि छाती मैं॥१०॥

[1] कुच नीके—मा०। [2] सुहानी—नी०। [3] मोती कुमननि—नी०। [4] दूलहे—मो०।
[5] अन—सा०। [6] जोवन की—सा०। [7] जानि—ग० गजा०।

**काइथिनि।**

रीझैं रिझवारि[1] इंदु वदनी उदार सुर रख की सी डार डालै रंग रसियनि मैं।
साँवरी सलौनी गुनबन्ती गजगौनी[2] महा सुन्दर सुघर लाग लाग[3] लखियनि मैं।
जागी सब रैनि बडभागी पिय प्यारे[4] सग प्रेमरस पागी[5] अनुरागी सखियनि[6] मैं।
दार्‌यो से दसन मन्द हँसन विमद भरी सद भरी सोभा[7] मद भरी अँखियनि मैं॥११॥

[1] रिझाई—नी०। [2] जगौ—नी०। [3] अभिलाख—ब्र०। [4] निज पिय—ब्र०।
[5] पतिव्रत पागी—ब्र०। [6] रसियनि—भा० मो०। [7] "मद भरी"—हाशिये पर—ब्र०, सोभा सद भरी—सा०। नी० प्रति में तृतीय चरण नहीं है एव गजा० प्रति में सम्पूर्ण छन्द त्रुटित है।

**किरारिन।**

नेह सो निचोरै चित चोरैं डीठि जोरैं कौन डारैं लाग्यो डोरैं डारि[1] मुरनि अहार की।
सोने के सरोज से उरोज उमगोहे गोरे अंग मे सुहाई देव महीं अरतार की।
कठ सिरोकठ कटि किंकिनी कक्न[2] कर ऊजरी[3] पगनि गूजरी सु झनकार[4] की।
चद सो बदन मद हँसनि गयद गति कावरी[5] कुरगनैंनी कुँवरि किरार की॥१२॥

[1] लागी डोरैं डारि—भा० मो०। [2] कनक—ग०। [3] ऊजरे—भा० मा०। [4] झमकार—भा०। [5] को अरी—नी० ग० गजा०।

**नाइनि।**

घर-घर डोलनि सुघर नर मोहिने को[1] ऊधरी फिरनि सनमुख[2] सुख दैनिया।
अरुन बसन वय[3] तरुन चुवत रस कुलटा कुटिल कुच[4] जुवनिन जैंनिया[5]।
जावक कै मिस काम पावक जगावै देव[6] हिय को हरत यो करन करसैनिया।
वैनी गुहिव को[7] पिकवैनी सो तनैनी फिरै[8] पैनी चितवनि की चपलनैनी नैनिया॥१३॥

[1] मोहनी सी—ग० गजा०। [2] सब मुख—भा० मो०, सनमुख—मा०। [3] बैन—मा०।
[4] जग—ग० गजा०। [5] कुच जुवनिन की जैनिया—मा०, जुवनिन भरैंनिया—ग०।
[6] जगावति सी—ग० गजा०। [7] गूदिब को—ग० गजा०। [8] डोलै—ग० गजा०।

केवल भा० प्रति मे छन्द का द्वितीय चरण नहीं मिलता और छन्द के तृतीय चरण के पश्चात् भा० प्रति मे तृतीय चरण का पाठ इस प्रकार है :

"प्रेमी अनुरागिनि को हियरो रिभावै अरुभावै सुरभावै बिरुभावै नैन पैनिया।"

मालिन।

बीनन फिरत फूल दार्यो दल मे[1] दुकूल खुले भुजमूल लटैं घूमैं ज्यों[2] अलिनिया।
चौसर चमेली चारु पहिरे सिंगारहार लची[3] कुच भार जीति लीनी है[4] फलिनिया।
जुही गुही मांग अग[5] चपक पराग छुटी देव लखे लोचन लजाति है नलिनिया।
बाग मे बिनोकी अनुराग की सी बोहनी सो[6] मोहनी[7] सुघर मन मोहनी मलिनिया॥१४॥

[1] दार्यो नै लसै—ग०। [2] छूटी लटै ज्यो—ग० गजा०। घेरि घूमत—नी० सा०। [3] चपी—मा०। [4] फली जे—ग० गजा०। [5] आंग—भा०, आग—मो०। [6] वाहिनी से—ग० गजा०। [7] मोहनी—भा० मो०। नी० गजा० प्रतियो मे यह छन्द द्वितीय विलास मे है।

धोबिन।

घाट पर ठाढी बाट पारति बटोहिनि की चेटक सी डीठि मन काको न हरति है।
लटकि पटकि पट छियो करि मटकति देव भुज मूलनि ते फल से भरनि[1] है।
जोवन की ऐंठ अठिलात सी[2] उठोहै[3] कुच ओठनि अमेठि पट ऐंठि कै धरनि है[4]।
धोबिन अनोखी यह धोवनि कहायौं करि मूध[5] मुख गखति न ऊधम करति है॥१५॥

[1] मटकाय देव छोटो कहि ठाढे भुज मूल हासी फूल मे भरति है—मा०, मटकाय देव छियो कहै वाढे भुजमूल हांसी फूल मे भरति है—नी०, लटकि लटकि छो करनि खुले भुज मूल भुकि भुकि स्वेद कन फूल से भरनि है—ग० गजा०। [2] अठिलाग सी—भा० मो०, अठिलात से—नी० ग० गजा०। [3] उचौहैं—नी०। [4] ऐंठि पकरनि है—ग० गजा०। [5] धोबिन कहा धौं यह धोबिन अनोखी कर मूध—ग० गजा०, करि मुधा—भा० मो०।

बन मैं जो लघु पुर बसै तासो कहियै गाँव।
तहाँ बसै ग्रामीन तिय गँवारी ताको नाँव[1]॥१६॥

[1] तिन्ह गँवारी नाँव—भा० मो०, ग्रामनि ताको नाउ—ग०, गँवारि सो ताको नाउ मा०।

ग्रामीण नायिका-भेद।

अहिरनि अर काछिनि कही कलारि और कहारि[1]।
और तुनेरिनि[2] पाँच विधि बरनहु नारि गँवारि॥१७॥

[1] कलारिन और कहारि—मा०, नारि कलारि कहारि—भा० मो०। [2] तूनेरी अरु—भा० मो०।

अहीरनि।

माखन सो मन[1] दूध सो जोवन है दधि तें अधिकै उर ईठी।
छैल रँगीली की[2] छाछि के आगे[3] गमेत सुधा वसुधा सब सीठी।
नैननि नेह चुवै कवि[4] देव बुझावत बैन[5] वियोग अँगीठी।
ऐसी रसीली अहीरी अहे कहो क्यो न लगै मनमोहनै[6] मीठी॥१८॥

१ : २५

"लाज चपलता हर्ष वेग जडता अभिमानो।
दुग्व उत्कठा नीद भूल सुप पुनि परिमानो।"

सचारी नामो के प्रसग मे भा० प्रति का "भूख सुखु" पाठ निरर्थक है। कवि ने अपने अन्य लक्षण ग्रथो मे जिन सचारियो का नामोल्लेख किया है उनमे से केवल अपस्मृति तथा सुपुप्ति ऐसे हैं जो उपरोक्त छप्पय मे नही आये हैं। यहाँ अपस्मृति से कवि का आशय अन्य पूर्ववर्ती-परवर्ती कवियो द्वारा मान्य अपस्मार नामक सचारी भाव से है अथवा उसने विस्मृति के अर्थ मे अपस्मृति का उल्लेख किया है, यह कहना कठिन है। देव की निम्नलिखित रचनाओ मे ये दोनो ही सचारी नाम मिलते हैं। "विस्मृति सुमृति नीद उन्माद सुपुप्ति सुबोध ··"

"भवानी विलास" १ ३५, "विषाद उत्कठा उपसुमृनि सुमृति हैं"—"कुशल विलास ·" १ ४४, "अरु नीद अपस्मृति सुपन अवबोध क्रोध ··" "प्रेमतरग" १ ६।

इन सकेतो के आधार पर भा० प्रति के "भूख' पाठ की सहायता से इसके स्थान पर अपस्मृति के पर्याय रूप मे "भूल" तथा "सुख" के स्थान पर सुपुप्ति के अर्थ मे "सुप" पाठ सपादक ने विशेष रूप से सशोधित किया है।

२ · ६ द्वितीय-तृतीय चरण—

"झारति चीर अबीर भरे गहि राखे उसारि सखीन के कोछै।
ऊँची उसासनि ऐंचि हियो उचि औचक ही उचके कुच ओछैं।।"

अ० प्रति मे तृतीय चरण का पाठ है " 'उचके कुच कोछै।" कुचो के लिए 'कोछैं" शब्द यहाँ निरर्थक प्रतीत होता है। उन्नत-उरोजा के लिए इस शब्द की अपेक्षा "ओछैं' शब्द अधिक सगत है। द्वितीय चरण का तुकान्त भी "सखीन के कोछैं" से होने के कारण तृतीय चरण के अन्त मे इसी शब्द का प्रयुक्त होना असगत है। सभवत द्वितीय चरण के अन्त मे विद्यमान "कोछैं" शब्द भ्रमवश तृतीय चरण के अत मे भी प्रतिलिपि होते समय आ गया है अथवा "कुच" के अनुप्रास पर सचेष्ट या निश्चेष्ट रूप मे "कोछैं" पाठ हुआ है। प्रसग पर विचार करते हुए "कुच कोछैं" के स्थान पर "कुच ओछैं" पाठ सशोधन विशेष रूप से किया गया है।

३ २४ मध्या उदाहरण। प्रथम-द्वितीय चरण—

"बैरिनि या अनखेरु करे रहो पीठि दिये रहो डीठि अमैठी।
आठहू जामे जिठानी भई रहो आठहू अग अठा हठि ऐंठी।।"

अ० प्रति मे द्वितीय चरण का पाठ है " ' जिठानी भई रहै।" प्रथम तथा द्वितीय चरण मे "रहो ' प्रेरणार्थक रूप म मिलते हैं अत इस स्थान पर भी "रहो" पाठ-सशोधन विशेष रूप से किया गया है।

५ ५

'प्रिय आगम बीतत गमो उत्कठित चित चीन।
खडित यार गु गडिता प्रातहि आवै मीत।।'

"पति के शरीर पर अन्य स्त्री द्वारा किये हुए सभोग चिह्न को देखकर जो ईर्ष्या मे जल उठे उस नायिका को खडिता कहते हैं।" यद्यपि दोहे म वर्णित खडिता नायिका का लक्षण

पर्याप्त रूप से स्पष्ट नहीं है, फिर भी दोहे के दूसरे चरण का अर्थ इस प्रकार करना उचित होगा "जिसका प्रियतम अन्य स्त्री द्वारा खंडित होकर अर्थात् उनके संभोग चिह्नों सहित प्रातःकाल पर वापस आए वह नायिका खंडिता कहलाती है।" अ० प्रति में "खंडित बार' के स्थान पर पाठ है "खडिम बार"। यह पाठ अर्थ की दृष्टि से सर्वथा असगत है। 'सबार" शब्द को प्रात काल के अर्थ में व्यवहृत मानना भी आगे समानार्थी शब्द "प्रातहिं" होने के कारण सभव नहीं है। इस दृष्टि से अ० प्रति में प्राप्त "खडित बार" के स्थान पर "खडित बार' पाठ-संशोधन विशेष रूप से किया गया है।

५ : २४

"आवन की मनक अचानक ही कान परी आए मुनि देव सबही के सुख साज सों।
औधि गुन बांधी देह अचल सनेह नाधी आनद की आधी मन गयो उडि बाज सों॥
पौरि ही तें "दौरि दुहूँ भुजन" मैं अक भरि भेंटनो जा प्यारो जो समेटतो समाज सो।
वारिधि विरह बडवागिनि की लपट बरि जाती अबलाजु अब लाज के जहाज सों।'

अ० प्रति में तृतीय चरण का पाठ है "दौरि कै दुहूँ भुजन अक भरि ·" इस पाठ की गति अशुद्ध होने के कारण सामान्य पाठ-परिवर्तन से इसे इस प्रकार शुद्ध किया गया है "···दौरि दुहूँ भुजन मैं अक भरि '"

६ : १० मान भेद दोहा।

"पति पर परतिय चिह्न लखि करति तिया गुरु मान।
मध्यम ता मुख नाम सुनि दरसन ता लघु जानि॥"

गुरु, मध्यम तथा लघु, मान के इन तीनो भेदो मे अन्तिम लघु मान केवल पर-स्त्री देखने मात्र के कारण होता है। अ० प्रति मे "दरसन ता लघु जानि" के स्थान पर पाठ है "दरसन लघिम सुजानि।" कहना न होगा कि अ० प्रति का पाठ निरर्थक है अत उपरोक्त स्थल पर "लघिम" के स्थान पर "ता लघु" पाठ-निर्माण सपादक की ओर से हुआ है।

६ : ३८ : ४

"कौने विधि कुबिजा पै पौढिबे को बन आवै खाट काटि देत हैं कि गाडो खोदि लेत हैं।"

गोपियाँ कृष्ण के अतरग सखा उद्धव से प्रश्न कर रही हैं कि कुब्जा की पीठ मे तो कूबड है, फिर उसके साथ कृष्ण का समागम किस प्रकार होता होगा? क्या कृष्ण कुब्जा के कूबड के लिए अपनी खाट के बीच का भाग काट देते हैं अथवा फिर भूमि पर रति करते समय धरती मे गढ़ा खोद लेते हैं? यहाँ "गढे" के अर्थ मे ही "गाडो' शब्द प्रयुक्त हुआ है।

अ० प्रति मे इस चरण का पाठ है "खाट काढ़ि देत हैं गाडो खोदि लेत हैं'। खाट काढ देने अर्थात् फेंक देने से कुबडी कुब्जा के साथ कृष्ण का समागम सभव नहीं हो सकता है। प्रसग के अनुसार, बीच से खाट काट देना ही, जिसमे कुब्जा का कूबड समा सके, सगत है। "काढ़ि' पाठ विकृति "काट" से लेखक प्रमाद द्वारा भी सभव है अत अ० प्रति मे प्राप्त "काढ़ि" पाठ के स्थान पर 'काटि" पाठ-संशोधन विशेष रूप से किया गया है।

# आलोच्य पाठ-विकृतियों की सूची

ऐसे पाठ-सशोधन जो देवकृत अन्य ग्रथो मे प्राप्त उसी छद के पाठ द्वारा पुष्ट हैं—

| स्थल सकेत | सशोधित पाठ | प्रति का पाठ | विकृति का कारण-भूत प्रमाद | प्रति का पाठ अस्वीकृत करने का कारण |
|---|---|---|---|---|
| १ ४ | अरु उछाह | उतसव | प्रक्षेप | प्रसग असगत |
| १ ७ | धर्म | दया | प्रक्षेप | प्रसग असगत |
| १ १३ | हैं | दस | प्रक्षेप | प्रसग असगत |
| १ २४ | मुख | सुख | म स | अर्थ असगत |
| १ २५ | दैन्य, श्वास | द्रोह, ग्रास | प्रमाद | अर्थ असगत |
| १ २६ | सरु कै, थरु कै | सह कै, घरु कै | रु ह तथा थ घ | अर्थ असगत |
| २ ५ | ससोग | सजोग | दृष्टि-भ्रम | प्रसग असगत |
| २ १६ | सिखावत | विखावत | लेखन-प्रमाद | निरर्थक |
| २ २६ | धीर उपाइन पाइ धरैं, निरात | दौरि उपाइ झपाइ धरैं, निराति | प्रक्षेप | प्रमग असगत तथा निरर्थक |
| ३ ४ | भाषा | भूपा | | अर्थ असगत |
| ३ ६ | नचै से लचै, बेली ज्यो | नचै सि लचै, बैरि ज्यों | लेखन प्रमाद | अर्थ असगत |
| ३ ११ | पार परै पिय प्रेम | पर पाँयरेई तरग | प्रक्षेप | अर्थ असगत |
| ३ १३ | हौ जीवे जु | जो जाने जू | लेखन-प्रमाद | प्रसग असगत |
| ३ २७ | मढ्यो न परै घूंघट सदेह | प्रेम पैठ्यो नववधू घूंट, सदेम | प्रक्षेप | प्रसग असगन |
| ३ ३० | झूकति, मोरति | रुकनि, मोरन | झ र, ति न | प्रसग असगन |
| ३ ३२ | घाइल करत, वर, झनव | पाइल करत, वर; वनव | घ प, व ब, झ य | प्रमग असगन |
| ४ १४ १ | पूरति | मूरति | प म | प्रमग असगत |
| ४ ३० १ | ह्वै अभिलाप | द्वै अभिलाप | ह्वै द्व | अर्थ असगन |
| ५ १२ | सकलप विकलप, न कल | सक कलप विकल, तकल | न त | प्रमग असगत |
| ५ १६ | गु गवंगु गुवारि गवावन हारि, उनपातन | गु गवं सु गारि गवावन,हारि, उगानन | लिपि-भ्रम | अर्थ असगत |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ६:४४ | निहारे | निहारे | त न | प्रसग असगत |
| ६.५३ | पढाद, त्रिये, परोसु | बढाइ, कँपैं, परोसु | लिपिभ्रम | प्रसग असगत |
| ७:११.३ | बेलन पापर | बेलन पापर | व ब | अर्थ असगत |

## विशेष पाठ-सशोधन

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १:१७ | को हौ | के हौ | | अशुद्ध रूप |
| १:२२ | आठ तैंतीस | आठवें तीस | लेखन-प्रमाद | प्रसग असगत |
| १:२५ | भूत सुप | भूत सुतु | त व | प्रसग असगत |
| २.६ | उचके कुच ओठं | उचके कुच कोठं | लिपिभ्रम | प्रसग असगत |
| ३:२४ | रहौ | रहै | लेखन-प्रमाद | अशुद्ध रूप |
| ५:५ | खडित वार | खडिम वार | लेखन-प्रमाद | अर्थ असगत |
| ५:२४ | दौरि दुहूँ भुजन | दौरि कै दुहूँ भुजन | प्रक्षेप | पाठ-वृद्धि |
| ६:१० | ता लघु जानि | लघिम सुजानि | प्रक्षेप | निरर्थक |
| ६:३८ ४ | काटि | काढि | ट ढ | प्रसग असगत |

# सुमिल विनोद

साहित्य सुमिल विनोद लखि कीनो सुमिल विनोद।
लहि सुमति सुख पाइ जेहि जस रस को आमोद ॥१॥
पहिले सुमिल विनोद मैं बरन्यो रस सुख सार।
नवरस नाम। सब सुखदाइक नायका नायक रस सिंगार ॥२॥

सिंगार हास्य अरु करुन रस रौद्र वीर भयमान।
स्थायी भाव। वीभत्साद्भुत सान्त ये नवरस कहत प्रमान ॥३॥

रति हाँसी अरु सोक रिस अरु उछाह[1] छिन मानि।
आश्चरज वैराग्य ये नवरस थाई जानि ॥४॥

भाव सहित सिंगार मैं नवरस सदा अवन्न।
ज्यौं कचन मनि कनक को वाही मैं नवरत्न ॥५॥
निर्मल स्याम सिंगार हरि देव अकास अनन्त।
उडि-उडि खग ज्यों और रस निवस न पावत अत ॥६॥
अर्थ धर्म[1] ते होत धन होत अर्थ ते काम।
ताते सुख सुख को सदा रस सिंगार सुखधाम ॥७॥

१ उत्साह—अ०।

१ दया—अ०।

नोट 'भाव विलास' में इस दोहे का पाठ इस प्रकार है—
"अरथ धर्म तें होइ अरु काम अरथ तें जानु।
तातें सुख सुख को सदा रस शृंगार निदानु॥" १ २

ताही रस सिंगार को अंकुर प्रेम अनूप।
भुक्ति मुक्ति को द्वार है प्रेमानंद स्वरूप॥८॥
बाँच्यो जग राँच्यो विषै साँच्यो माच्यो रूप।
पाँच्यो बस आँच्यो सह्यो नाच्यो प्रेम अनूप॥९॥
प्रेम सार सिंगार रस ताको सुखद विचार।
सुख संपति जग-जगमगै दंपति रूप अपार॥१०॥
देव सबै सुखदायक लायक संपति सर्व सु दंपति जोरी।
दंपति दीपति प्रेम प्रतीति प्रतीति की रीति सनेह निचोरी।
प्रीति जहाँ रस रीति विचार विचार की बानी सुधारस बोरी।
बानी को सार बखान्यो सिंगार सिंगार को सार किसोर किसोरी॥११॥

शृंगार रस लक्षण।
दंपति प्रेमांकुर प्रथम सो रति रस थिति भाव।
ताहि विभाव बढ़ावही प्रगट करै अनुभाव॥१२॥
रति पूरन सिंगार सो मिलि विभाव अनुभाव।
सात्विक संचारिनि झलकि झलकावति हैं[1] हाव॥१३॥

[1] दस—अ०।

रस भाव लक्षण।
मन वच कर्म विलास मैं उपजत प्रेम सुभाव।
रस अंकुर आवन उलहि सो कहिये रस भाव॥१४॥

शृंगार स्थायी भाव रति लक्षण।
प्रीतम जन को देखि सुनि आन भाँति चित होइ।
थाई भाव सिंगार को सुकवि कहत रति सोइ॥१५॥

श्रवण उदाहरण।
सुनि देव अनूप कला ब्रजभूप की रूपकथा अकुलान लगी।
पहिचानन प्रीति अचान लगी कछु देखिबे को ललचान लगी।
भरि भाइन भौंह कमान चढ़ाइ कै तानन लोचन बान लगी।
कहुँ कान्ह कहानी सी कान परी तब तें तन प्रान बिकान लगी॥१६॥

दर्शन उदाहरण।
को हौ[1] कहाँ तो कहा कहिये री भली भई हौंहूँ गई नहिं ओट सी।
देव अचान अचान सौं आयो चलाइ गयो दृग खंजन जोट सी।

लगर की इक बार छुटी जु छुटी छवि रूपछटानि की पोट सी।
तीखी चितौनि छुरी सी चलाइ छरी चष चोटैं करी चप चोट सी ॥१७॥

[1] कै हौ—अ०।

शृंगार विभाव लक्षण।

आलम्बन अवलम्बि कै रति बढ़ि होत सिंगार।
उद्दीपन दीपति करै ससि सुगन्ध सुरतार ॥१८॥

आलम्बन उदाहरण।

बैरी वह वा दिन अचानक पर्‌यो री चित वनवारी वानक बन्यो हो जाल वन को।
कहत न आवत कहै बिनु बनै न सो तू जानै सब जी की पहिचानै प्रेमपन को।
भूलत न वाकी कहै बोलनि बिलोकनि हँसनि चारु चलनि चलाए नैन तन को।
कैसी करौं देव बुद्धि गाँठिहू की छोरे लेत चोर लेत चपनि मरोरे तन मन को ॥१९॥

उद्दीपन उदाहरण।

चंदन हूँ चंद हूँ सा चंदन सी चाँदनी सा चाँदी से चदोवा हूँ सा धीर धरकन री।
फूली भरी मल्लिन हूँ मालती की बल्लिन इलायची लवंग जग अंग फरकन री।
बीना कर बानी सुनि प्रेम की कहानी कौन दसा हौं न जानौं स्वाँस पौन सरकन री।
बड़ी अँखियानि सखियानि तैं दिखायो देव सोई अब मेरी अँखियानि खरकन री ॥२०॥
सुनि कै धुनि चातक मोरन की चहुँ ओरनि कोकिल कूकनि सों।
कवि देव नई उनई जु घटा बन भूमि भई दल दूबनि सों।
रंगराती हरी हहराती लता झुकि जाती समीर की झूकनि सों।
अनुराग भरे हरि बागनि मैं सखि रागत राग अचूकनि सों ॥२१॥

शृंगार सात्विक संचारी।

सात्विक भाव सु अंग के संचारी चित माहिं।
कहौ आठ तैंतीस[1] अरु रसहि सकति सरसाहिं ॥२२॥

[1] आठवें तीस—अ०।

सात्विकादि अष्टनाम।

स्तंभ स्वेद रोमांच अरु अंग कंप सुर भंग।
विवरन और मूरछा ये सात्विक रस अंग ॥२३॥

उदाहरण।

छीजत रंग पसीजत अंग उसासनि रोम हियो अनियारै।
मोह मई मग मैं न कहै पग बात कहै न परै सुर[1] भारै।
रूप की सपनि कपनि छाती सु दसनि ओर रहै नहिं गारै।
ऊँचो उसास उठै उमहींगी सही अँसुवानि बड़ी बड़ी ओरै ॥२४॥

[1] सुर—अ०।

संचारी भाव।

है निर्वेद गिलानि संक असूया मद श्रम कहु।
आलस चिंता दैन्य[1] मोह सुमिरन धीरज रहु।

लाज चपलता हर्ष वेग जडता अभिमानो।
दुख उत्कठा नीद भूल सुप[२] पुनि परिमानो।
अववोध क्रोध अवहित्थ मति त्रास[३] व्याधि उन्माद मृति।
चौविधि वितर्क उग्रता तेंतीसो मानस प्रवृति ॥२५॥

[१] द्रोह—अ०। [२] भूख मुग्‍ु—अ०। [३] ग्रास—अ०।

उदाहरण।

दीन दुखी मद आरस नीद जो सुपनेऊ सुबुद्धि वकी सी।
ईर्षा रोष सहर्ष सचित चली चल चाह भगर्व थकी सी।
धीरज ध्यान विराग सम्हारन लाजुन्माद सुबोध छकी सी।
मोह मलिन विथा डरु मीच धो वर्कस त्रास वितर्क जकी सी ॥२६॥
वढि विभाव अनुभाव कढि सात्विक सचारीन।
फलकि[१] होत रतिभाव तें पूरन रेस परवीन ॥२७॥

[१] कलकि—अ०।

तोर्‍यो कुलनेम गुन जोर्‍यो पिय प्रेमगुन हेमगुन रूप हेरि गोहन गिरत हैं।
लाज को अमोल इन हिये हरि लियो देव साभ भए हसत रिसाहु तो भिरत हैं।
लो इन तिहारे अब लोइन निहारे नाहि चोरी करि घूंघट वे घर मैं घिरत हैं।
अलिन निगूढ गूढ[१] गलिन मैं ढूंढि मुग चद के उज्यारे प्यारे ढूंढत फिरत हैं ॥२८॥

[१] गुरू गलिन—अ०।

वोली न आंखिन तानि कहूँ पट ओट तिरीछे क्टाछनि कै रही।
डोली न आंखिन आंखि लगाइ अचानक आंखिन को सह[१] कै रही।
ऐहो वडी वडी आंखिनवारी निहारि की आंखिन मैं घर कै[२] रही।
ना खिन आंखिन ते निकर्‍यो अब प्यारे की आंखिन मैं घर कै रही ॥२९॥

[१] सह—अ०। [२] घर कै—अ०।

नीठि कहूँ मिलि ईठ करी ठिक दर्पन देखत वैठी सयानी।
टाढग ढीठ वसीठ भए उठि कै उनकी चितकी पहिचानी।
पीठ की ओर मरोरि करी ठग डीठि सो डीठि लगाइ लजानी।
देव सखी ढिग तें दुरि कै दृग ही दुरि कै मुरि कै मुसक्यानी ॥३०॥
एहि विधि रति थिति भाव वढ़ि पूरन होत सिंगार।
मिलि विभाव अनुभाव हूँ सात्विक होत सचार ॥३१॥

**इति श्री परम सुजान श्री हिमातुल्ला खान विनोद हेतवे देवदत्त कवि-विरचिते सुमिल विनोदे सिंगार रस स्वरूप वर्णनं नाम प्रथम विनोदः॥**

भाव सहित सिंगार को जो कहियत आधार।
सो हैं नाइक नाइका तासो करत विचार ॥१॥
रस सिंगार के भेद द्वै है वियोग सयोग।
सो प्रच्छन्न प्रकास तें द्वै द्वै दुहूँ प्रयोग ॥२॥

शृंगार भेद।

सो पूरब अनुराग अरु मान प्रवास वियोग।
वियोग[1] चौबिधि जानिए आनद एक सयोग ॥३॥

[1] योग-सु—अ०।

प्रथम होत दरसनि तें पूर्वानुराग वियोग।
जहाँ विरह की दस दसा ता पाछे सयोग ॥४॥
होत वियोग सयोग तें मान प्रवास स सोग[1]।
एहि विधि मध्य वियोग के होत सिंगार सयोग ॥५॥

[1] सजोग—अ०।

प्रच्छन्न वियोग उदाहरण।

होरी को हेरि किसोरी रही दुरि देव सु रंगनि अंग अगोठे।
भाजनि चीर अबीर भरे गहि राखे उभारि सखीन के कोठे।
ऊँची उसाससनि ऐंचि हियो उचि औचक ही उचकै कुच ओठे[1]।
चंचल नैनी दृगंचल मोरि कै अंचल सों अँसुवा गहि पोंछै ॥६॥

[1] कुच कोठे—अ०।

प्रकास वियोग उदाहरण।

देव वियोगिनि के बध के हित देखत ही मधु के दिन दोनिन।
सूखि गई सुमुखी इक ईंध बिना उनपान बिजान सु को जिन।
प्रानपती बिनु प्रान उदास सु रावनि मारि गनी सुर पोकिन।
हाँकत ही कलकंठ चिनौन सु भावनि हों दिन जात करोरिन ॥७॥

प्रच्छन्न संयोग उदाहरण।

जानै न कोई जनायो न काहू सों जानि गए जिय मैं जन ही जन।
मोरनी नाच मरोरनी भौंह हिलोरनी मोरनो हो तन ही तन।
आनद लूटि कै ओट दै बैठी हो देव मनो बिजुरी घन ही घन।
भोर तें भौन के कोन रहे मुसकानी हो मौन गहे मन ही मन ॥८॥

प्रकास संयोग उदाहरण।

प्रीतम मीत को पीत पटा पहिरे गहिरे रंग ओर उजारी।
देव जू नैननि बैननि मैं तन मैं मन मैं तुमही नित न्यारी।
कैहो महा दुख कैहो कहा न जु पैहो सिखावन हारि न मानी।
सेजनी हौ मिलि कै तिन सों तिन मोतिन के अँगुरानि को प्यारी ॥९॥

पावक सुद्ध सिंगार को सुद्ध स्वकीया नारि।
प्रथम प्रेम वस मग कै बरै पर दिन चारि ॥१०॥

स्वकीयादि नायिका भेद।

अपनी सुकिया जानिये परनारी परकीय।
सामान्या सोइ मानिए धन दै आवत तीय ॥११॥

ब्याही कुल आचार सो सुद्ध सुकीया वाम।
सुख सेवा सतान हित जस रस निर्मल नाम ॥१२॥

स्वकीया के मुख्य गौण भेद।

भोग भामिनी दूसरी स्वकिया भूपति भौन।
अरु सनेहनिधि तीसरी सुकिया सुभग सलोन ॥१३॥
पतिव्रता पहिली तहाँ पति अनुकूल सो ईठ।
भोग स्वकीया दच्छपति तीजी पति सठ ढीठ ॥१४॥
यह विचार राजान को त्रिविधि स्वकीया नारि।
कुल प्रभुता प्रभु मित्रता पातर नेह निहारि ॥१५॥

शुद्ध स्वकीया उदाहरण।

देवी दिव्य दीपति दिपति दिन राति देव सपति सुहाति जोति जगरमगर की।
पुन्यपन पीन परवीन पतिव्रत लीन जानत गली न द्वार दूसरी डगर की।
नागरी अनूप रूप जोवन उजागरी सबल गुन आगरी बसाई है अगर की।
गृह की गुसाइनि सुभाइनि सुसील सुखदाइनि लला की ठकुराइनि नगर की ॥१६॥

द्वितीय राजपत्नी उदाहरण।

पांइ धरै कर दाबि हियो रहै देवर के डर नेवर दाबै।
देखि रहै ननदै मन दै सुनि सासुनि बैन उसास न आवै।
प्रान बसे पति प्रान के प्रान मैं भूषन भोजन पान न भावै।
आयु के अर्पन दर्पन से हिय प्रीतम को प्रतिबिम्ब दिखावै ॥१७॥

तीसरी राजपत्नी उदाहरण।

सो तिनहूँ सामने सुहाति अति सौतिन हूँ जो तिन निहारे रूप जोतिन जकत है।
सिगरो महल जाकी प्रीति की टहल करै प्रीति की प्रतीति ही सो प्रीतम तकत है।
काहू सो ईरषा न हरत विरोध क्रोध रोध पथगामीन मनोरथ थकत है।
सजन नयन कज मुख मजु भाविन को आँखिन की ओट कोऊ राखि न सकत है ॥१८॥

अथ तिहूँ मध्य पति अनुकूल दच्छ सठ भावते सखी वाक्य।

देखे अनुकूल कहूँ दूलह हिये की फूल उलही अनूप रूप लही दुलही ठई।
दच्छिन हूँ आवत ततच्छन गुप्तात तहाँ सुख दै सिखावन[1] दिखावत है ईठई।
ऐसी गति जहाँ तहाँ को हम कहा किये खुलावत की बार द्वार बारन बसीठई।
देव कहूँ साधु कहूँ अगम अगाध सठ डीठई सुभावन सो रागत है ईठई ॥१९॥

[1] देखि आवन—अ०।

तैंसिये मालती मल्लि मलैजनि त्यों गुर बल्लिन होन विसेख्यो।
केतकी हेन न नूत सों नेह कदब न कुद न लौंग सों लेख्यो।
मौरसिरी हूँ रच्यो कचनार न बैर कनेरन हूँ सो न देख्यो।
भौंर को और सुभाव न देव भयो मानति रैनि पुरैनि परेख्यो ॥२०॥

उदाहरण ।

जोवन की झाई लरिकाई मैं दिखाई अग सुवरन रूप रग ओपनि चढाये तें ।
दून्यो दिन दीपति नदीपति ज्यो पून्यो देह सरद के मेह दुति नेह उवटाये तें ।
देव गुन गाइये नगर मैं वगर वैठे अगर वपूर वास बाढे ज्यो बढाये तें ।
इदु ज्यो मुखारविंदु विंदु विंदु वाढत त्यो घटत है लक विंदु विंदुहि घटाये तें ॥१८॥

नववधू लक्षण ।

तज्यो खेल गुडियान को चितवनि चित गडि जाति ।
नवल वधू नव देह की वातनि मैं मडि जाति ॥१६॥

उदाहरण ।

दूलहै निहारि फूलो फूलहै हिये मैं हिय भूलहै अन्तक वक रचना विरच की ।
लोइन चपल कुल लोइन चंपत चोप कोइन चढावै ओप को इन सुरचु की ।
देव दुलही न सुलखी न रुचि खेलहिं सो खीन होति सीख लै सखीन परपचु की ।
कचन कली से[१] कुच रचक उचोहै चित सोचि रहे सकुचि सकोचि रही कचुकी ॥२०॥

१ सी—अ० ।

नवल अनगा उदाहरण ।

भाल पर भागु लाल वेंदी मैं सुहाग देव भृकुटी अराग अनुराग हुलस्यो परै ।
सखिन कै सग मैं सुहाग राग रग रुचि रग भरे अगनि अनग उघस्यो परै ।
तन मैं सुभाउ दोउ तुलि के रहे हैं पग डुलि के परै न पैन खुलि के हस्यो परै ।
आनन्द सुगध तें सुगध जैसे फूलनि तें फूल से दुकूलनि तें रूप निकस्यो परै ॥२१॥

प्रथम प्रसग ।

आमोद विनोद इदु वदनी गुविंद गोद उदित उदार मोद आनी आदरीक लौं ।
पी की सुख सेज स्वाद सखी सुग पाइ ओट गई सुख औसर तें सरव सरीक लौं ।
अवर उचकि कर कोरें कुच कोर लागि औचक उचकि परी छवि की छरीक लौं ।
देव देखो वावरी सुहाग की विभावरी मैं डावरी डरनि भई धावरी धरीक लौं ॥१२॥

सुरतांत ।

हिरदै कठोर ऐसे निरदै निठुर तेरे सिर दै गई ये फानि फासी की फगनि यह ।
सोच न सकोच तुम्हें लोचन न सोहैं होत कैसी उत्साह डारी केस की कसनि यह ।
गाहक हौ जीवे[१] जु कहा कहौं नीके नाह नाहक गमाइ आई लाज की लसनि यह ।
अवहूँ उपाधि तजौ आधिक जियत पर वाधिक बधिक तेरी हा धिक हँसनि यह ॥२३॥

१ गाहक जो जावे जू—अ० ।

मध्या उदाहरण ।

वैरिनि या अनखैम करे रहो पीठि दिये रहो डीठि अमैठी ।
आठहू जाम जिठानी भई रहो[१] आठहू अग अठा रुठि ऐंठी ।

प्यारे की ओर चितौनि न देति सरीकिनि ह्वै दृग मैं दुरि बैठी।
देव जू कोटि इलाज कियेहू हौं देखति लाज हिये हू मैं पैठी ॥२४॥

[1] रहै—अ०।

**मध्याभेद।**

प्रगट यौवना अरु प्रगट मदना प्रगलभ बैन।
सुरति विचित्रा चारि विधि मध्या लाज समैन ॥२५॥

**प्रगट यौवना उदाहरण।**

को है वह देखि महा मोहनी को भेख धरें नगमिन देव-देवता को अवरेख सो।
डगमगे पग मग रूप रगमगे अंग जगमगे जोवन को जागत विसेख सो।
या मुख मयंक जीत्यो लंक मृगराज हू को मृगदृग देखे दृग लग्यो न निमेख सो।
मंद मृदु हास सोभा सुन्दर विलास आसपास तें प्रकास को परत परिवेस सो ॥२६॥

**प्रगट मदना उदाहरण।**

नंद जू के वार देव आए वृषभान द्वार सौंही पौरि दौरि सखी कह्यो वर वाम सों।
धाइ गही धाइ देख्यो चाहै चलि धाइ पै मढ्यो न परै घूंघट[1] कढ्यो न परै धाम सों।
मदन सदेह[2] जाग्यो सदन सदेह लाग्यो पाग्यो पन पूर्‌यो मन लाग्यो जाइ स्याम सों।
त्रिकुटी चढाइ को लौं भृकुटी मराइ गहैं लागि रही लोइन लराई लाज काम सों ॥२७॥

[1] प्रेम पैठ्यो नववधू घूंट—अ०। [2] सदेस—अ०।

**प्रगलभ वचना उदाहरण।**

लागी प्रेम डोरि खोरि साँकरी ह्वै कढि आई नेह सों निहोरि जोरि आनी मन मानती।
उत तो उताल देव आपु नंद लाल इत सौंह भई बाल नव लाल मुख मानती[1]।
कान्ह कह्यो टेरि कै कहाँ तें आई को हौ तुम लागती हमारे जानि कोई पनिवानती।
प्यारी कह्यो फेरि मुख हेरि जू चलेई जाहु हमैं तुम जानत तुम्हेंहूँ हम जानती ॥२८॥

[1] मुख सानती—अ०।

**विचित्र सुरता उदाहरण।**

ह्वै रहे अचल दुति दीपक समीप घेर आगेही तें जीने मुखचंद की उज्यारी कै।
पिंजरनि मंजु रव सार्‌यो सुक चार्‌यो ओर केकी कुल कोकिल कपोत किलकारी कै।
*अंग अंग नाचत अनंग रंगभूमि नची भृकुटी नटी लै संग नैन नृत्यकारी कै।*
चित्रनि चतुर मित्र सुरत विचित्र चितै चातुरी चरित्र चित्र मोहै चित्रमारी कै ॥२९॥

**अथ मध्या की सुरत।**

बातनि मैं चूकनि अचूक चित कूकनि विभूकनि औ भूकनि[1] सी लूकनि लसनि सों।
डोलनि अडोल मन खोलति न बोलनि किलोल दृग लोल तनु तोलति त्रसनि सों।
मोरनि[2] मरोरनि बिथोरनि औ जोरनि सों तोरनि निहोरनि सकोरनि मसनि सों।
गोवनि सतावति न दूमनि[3] न तूमनि सी रोवनि रिसानि रमस्मनि हँसनि सों ॥३०॥

[1] रूकनि—अ०। [2] मोरनि—अ०। [3] रूमनि—अ०।

**प्रौढ़ा चतुर्विधि लक्षण।**

लब्धापति रतिकोविदा वस बल्लभ सविलास।
चौविधि प्रौढा सुरति सुख सम्मुख मोहन हास ॥३१॥

**उदाहरण।**

घाइल करत[1] कर साइल मृगनि दृग कुटिल कटाछ सर भृकुटी धनुक के।
कंज कर[2] मंजु रव कंकन अनूप पग भू पर धरत बजे नूपुर झनक[3] के।
देव सोधि सुधारी अगाध सुधा सिंधु सुद्ध सुधा सी सुधाई बैन सुधा की बनक के।
बदन सुधाधर सुधाधरै अधर कुच तनक तनक वपु सुधर कनक के ॥३२॥

[1] पाइल करत–अ०। [2] वर–अ०। [3] कनक–अ०।

**रति कोविदा उदाहरण।**

आरंभन थंभन सदंभ परिरंभ कुच हनन सरंभ अरु चुंबन घनेरेई।
सोखन विमोहन बसीकरन सी करन डाटन उचाटन सु चाटु चित चेरेई।
रीति रति प्रीति अनरीति विपरीत अति भीति हार जीतिहू रहति हिय हेरेई।
भौर ज्यों सुवास बिसवास बस बस्यो रसमस्यो निसि वासर विलास बस तेरेई ॥३३॥

**वशवल्लभा उदाहरण।**

कंचन किनारी जरतारी के पटबरानि छाति छहराति छिति छवि की पहल सी।
चमकत चामीकर रचित चवारो चार्यो ओर कोर कोर वर तोरन तहल सी।
जगमगी सेज पै सुहाग रगमगे दोऊ दंपति को देखे देव संपति सहल सी।
सुख की टहल मुकुताहल महल बीच केसर कपूर कीच चंदन चहल सी ॥३४॥

हुलास भरे भौंहनि विलास भरे भाल मृदुहास भरे अधर सुधारस धुरे परें।
अंग-अंग आतुरी महातुरी नचावै मैन बैन कर सैन चित चातुरी चुरे परें।
सुखद सुभाव देव कोमल विभाव हाव भावनि मैं लाल चलि लालच लुरे परें।
सोचनिहीं सोचे चित चोर मृग लोचन पै लाज भरे लोचन सकोचन मुरे परें ॥३५॥

**प्रौढ़ा को सुरत।**

दोऊ रति पंडित अखंडित करत काम स्याम स्यामा मंडित कला बुहू पुरनि की।
चूकि चूकि चकनि अचूक उचकनि चौकि चारुताई मोनिन के चौकन पुरनि की।
गंभीर सुरत परिरंभ सभरं न देव कौन गनै रति दंभ रंभारु पुरनि की।
किंकिनी समाजनि की गाजनि मधुर सुर भाजनि बिराजनि अनूप नूपुरनि की ॥३६॥

**प्रौढ़ा सुरतांत।**

जागे सब जामिनि जम्हात जोर जोवन के जोरि गात अंगिरात भुज कोरी कोरी लै।
सोधे की सुवास आसपास तें मधुप पुंज गुंजि गुंजि भामरैं भरत संग भौंरी लै।
भीतरे भवन देहरी तरे न पाउ धरे झाकत गहेलो द्वार केरी गृह पौरी लै।
नायिका सुघर वर नायक प्रपंच पंच गायक रच्यो री गुनि दौरी कर चौरी लै ॥३७॥

प्रौढ़ा को सुहाग-शिक्षा ।

मदन सदन सुख सनमुख नूपुरनिनाद रस निदरि अनादर अरेरि मारु ।
देव हसि हरे हरे हेरि हरुई सु करि गरुई गिरा सो गुन गान न गरेरि मारु ।
तामरस मुख पै तर्‌योननि तमकि तौलौ तरल चितौनि तीखे चलनि तरेरि मारु ।
बालम की गोद चढ़ै कोद को विनोद मोद सुमननि मानि दुसमननि दरेरि मारु ॥३८॥

सखी की सिच्छा ।

जो रस माने सु रोस करै रस मैं हसि रोस करे मटको मति ।
देव मिही गुन प्रेम को तागु पुह्यो मन मानिक सो भटको मति ।
है सुख की अँखियानि लै पै सखियानि की बातनि सा अटको मति ।
द्वै दिन पी के सुहाग सो फूलिकै भाग सो भूलि भटू मटको मति ॥३९॥

जाके सुहाग को भाग भर्‌यो अनुराग भर्‌यो जग मैं जस गैयें ।
रोसहु मैं रिस मैं सुनिहारे समै असमै बस मैं हरि हैं यें ।
देव जु सौतिन सो चलि पूछिये सो तिनको सपनेहु न पैयें ।
तासो रिसात लजैये जु क्यो नहिं जाके रिसात रसानल जैयें ॥४०॥

इति तृतीय विनोद ।

इनहों के भेदान्तर ।

दसा अवस्था हाव दस जद्यपि सकल तियानि ।
तदपि सुकवि भ्रम तें कहत मुग्ध मध्य प्रौढानि ॥१॥
मुग्धनि पूर्वनुराग मैं कह्यो दसा दस भाति ।
अरु मध्यनि की अवस्था भेद कहौं दस कानि ॥२॥

हाव भाव प्रौढानि मैं सहज निरंतर होत ।
चेष्टा मुग्धा मध्य मैं भय लज्जा रस पोत ॥३॥
मुग्धा नवल किसोर के प्रथम पूर्वअनुराग ।
मिलन हेत हिय दुहुनि के विरह दसा दस भाग ॥४॥

दस दसा नाम ।

होय प्रथम अभिलाष अरु चिंता सुमिरन भागु ।
अरु गुनकथा उद्वेग दुग तब प्रलाप चितु रागु ॥५॥
होत व्याधि उन्माद हैं जड़ता मरन निदान ।
विरह दसा दस प्रगट ए पूर्वनुराग प्रमान ॥६॥

पूर्वनुराग उदाहरण ।

आली भुनावति भूकनि सा इत्यादि ॥७॥

"आली भुनावति भूकनि सो भुकि जाति कटी भननानि भकोरे ।
घघन अघर वीघ घनाघन बेनी बटी सु गटी चित चोरे ।

या विधि झूलत देखि गयो तब तें कवि देव सनेह के जोरे।
झूलत है हियरा हरि को हिय माह तिहारे हरा के हिंडोरे ॥"
—सुजान विनोद, ७:२५

मिलनेच्छाभिलाप उदाहरण ।

पहिले सतराइ रिसाइ सखी जदुराइ पै पाइ गहाइये तौ ।
फिरि भेंटि भटू भरि अंक निसंक बडे खन लौं उर लाइये तौ ।
अपनो दुख औरन को उपहास सबै कवि देव बताइये तौ ।
घनस्यामहि नेक्हु एक घरी कहु ह्या लगि जो करि पाइये तौ ॥८॥

प्रेम कहानिन सो पहिले हरि काननि आनि समीप किये तैं ।
छाडि सकोचन लोचन लालची लोचत ही रहै सोच लिये तैं ।
देवजु दूरि तें दौरि दुराइ कै मोहन मोहिं दिखाइ दिये तैं ।
वारिज से बिकसे मुख वै निकसे इत ह्वै निकसे न हिये तैं ॥९॥

चिंता उदाहरण ।

छ्वैवे के छोभन छीजत ही[१] छतिया सु छिपाइ करै बहुतेरे ।
जीवित नाथ सो जीव सनाथ सो साजति लाज के साज घनेरे।
तेरो कछू न लगै बिलगै जिन देव अज्यो जिय जान जियेरे ।
पा परि देव रह्यो मरि रे मति मेरो कह्यो करि रे मन मेरे ॥१०॥

[१] छाजत ही—अ० ।

विरह निवेदन नायिका सों ।

आँखिन देख्यो नही दुख जो कहु काननि जो न सुनी दुचिताई ।
देव कहा कहौं देह दहै सोइ नेह नयो कै अनोखो मिताई ।
भोजन पान कहा सुख सोइबो सैन घरीक न रैनि रिताई ।
चंद्रिका मंदिर चंद्र मैं चित्त दै चैत की राति अचेत बिताई ॥११॥

ध्यान लक्षण ।

चिंता बढि चित बिकल ह्वै करै मित्र को ध्यान ।
आठो सात्विक भाव तहं होत तत्व बिज्ञान ॥१२॥

उदाहरण ।

राधिका कान्ह को ध्यान धरै तब कान्ह ह्वै राधिका के गुन गावै ।
त्यो[१] अँसुवा बरसै बरसाने को पानी निसै निसि राधिकै ध्यावै ।
राधे ह्वै जाइ तेही छिन देव सु प्रेम की पाती लै छाती लगावै ।
आपु त आपुही मैं उरझै सुरझै बिरझै समुझै समुझावै ॥१३॥

[१] तो—अ० ।

हरि मूरनि को धरि ध्यान रही रति पूरनि[१] प्रेम हिलोरन ही।
ब्रज चंद जू को चित सुंदर आनन चंद चितै चितचोरन ही॥
कवि देव रही रस घूमि घनी हिये हेरि हनी दृग कोरनि ही।
सुकुमारि सु मारि सु मार करी मरुरी मरैं मार मरोरन ही॥१४॥

[१] मूरनि—अ०।

ध्यान को विरह निवेदन 'प्रेम तरंग चंद्रिका' में है।
जागत जागत खीन॥१५॥

"जागत जागत खीन भई अब लागत मग सखीन को भारो।
खेलिबोऊ हँसिबोऊ कहा सुख सो बसिबो बिसो बीस बिमारो॥
प्यो सुधि द्यौस गँवावति देव जू जामिनि जाम मनो जुग चारो।
नीरज नैनी निहारिए नैनन धीरज राखन ध्यान निहारो॥"
—प्रेम-चंद्रिका, २ ३७

गुण कथन।

सुमिरि परसपर दपतो रहत सरस रस पागि।
विरह मथन पिय गुन कथन बरनत अति अनुरागि॥१६॥

यथा हरण। चंद्रिकाम्या 'ए बिनु'॥१७॥
जे बिनु देखे गये दिन बीति न को पछिताउ अरो हिय हैए।
देव जू देखि उन्हैं हौं दुखी भई या जिय को दुख काहि दिखैए।
देखे बिना दिख साधन ही मरि देखुरी देखन हीं न अघैए।
देखन देखत देखन ही रही आपनी देहौ न देखन पैए॥'
—प्रेम-चंद्रिका, २ ३८

उद्वेग लक्षण।

बरनि बरनि गुन मित्र के बाढत बिरह अवेग।
भली वस्तु नागा लगैं प्रगट होइ उद्वेग॥१८॥

उदाहरण।

रंग भौन भीतर उसीतर अतर रंग रावटी उसीरन तें दाउस दह्यो परै।
झझरी झरोखा भाँति भाँतिन दुगनि देव द्वार देहरीनि देखि देह री दह्यो परै॥
कूकि कोकिला कुल करत बन आकुल निकुंज मंजु गुंज अलि पुंज उमह्यो परै।
गोवैं पग धीरज बिलोरैं पै गंभीर धीर रानी हरी कोरैं हरि मोरैं न रह्यो परै॥१९॥

जीरे गुर नीके बाहू आनन नजीके जा निहारे जाय तापन नजीरे जरि जायगी।
नीर बिन मीन ज्यों समीर बिन दीन जन दुखी देखिबे की भूरि भूख भरि जायगी॥
देव घनसार सपुरैनि को बिछायें सीपि मेरहू तुसार ज्यों पुरैनि परि जायगी।
राजकीट मैनी मृदु मंजरी सहज मार भार मारुत के उरझि कै सु मरि जायगी॥२०॥

प्रलाप लक्षण।

दपति के उद्वेग हू बाढ़ै विरह अलाप।
चित उतकठा प्रेम पिय पेर्‍यो प्रगट प्रलाप ॥२१॥

उदाहरण।

जीभ कुजाति न नेकु लजाति गनै कुल जाति न बात कह्यो करै।
देव नयो हिय नेह लगाइ विदेह की आँचनि देह दह्यो करै॥
जीभ अजान न जानत ज्यान जु आप अयान के ध्यान रह्यो करै।
काहे को मेरी कहावत मेरो जु पै मन मेरो न मेरो कह्यो करै ॥२२॥

नाखिन टरत टारे आँखि न लगत पल आँखिन लगेरी स्याम सुदर सलोन से।
देखि देखि गातन अघात न अनूप रस भरि भरि रूप लेत लोचन अचौन से॥
एरी कहि कोहौ हौं कहा हौ कहा कहति हौं कैसे वन कुज देव देखियत भौन से।
राधे हौ सदन बैठी कहती हौ कान्ह कान्ह हाहा कहि कान्ह वे कहाँ हैं कोहैं[१] कौन से॥ २३॥

[१] कैसे—हाशिये पर दूसरे हस्ताक्षर में—अ०।

सखी को वाक्य।

मैं न कही री कहा भयो तोहि कहूँ मति मानिक सों मन खोलै।
आई गमाइ कमाइ कहा कहौं बातन ही उतपातन तोलै॥
बाहिर पौरि न दीजिये पाँउ री बाउरी होइ सु डावरी डोलै।
तेरी बलाइ बकै री बलाइ ल्यो चूमति तो मुख तू मति बोलै ॥२४॥

अथोन्माद लक्षण।

प्रेम बिकल बकि-बकि थकी बाढ्यो बिरह बिषाद।
बिन विचार जो कछु करै ताहि कहौ उन्माद ॥२५॥

उदाहरण।

आन की कहति आन आनति न आन आन कान आनै अनाकानी करै ध्यान ताहू को।
बावरी भयानी की सुभाउ री न जानी जाति बासर बिभावरी सुभावै कौन जाहू को॥
कहि कहि उठति कहाँ है री कहाँ है कान्ह दौरि-दौरि भेंटै देव सेवक सभाहू को।
मानति न काहू उर आनति न काहू जिय जानति न काहू पहिचानति न काहू को ॥२६॥

ये अपनी करनी निनि देखत देव कहा न बनाइ कछू मैं।
पाइल ह्वै कर गाइल ज्यों मृग त्यों उतही उतराइल घूमैं॥
मेटिवे को तन ताप दुहूँ भुज भेंटिवे को झपटै झुकि झूमैं।
चित्र के मदिर मित्र तुम्है लखि चित्र की मूरति को मुख चूमैं ॥२७॥

व्याधि ज्वरादि विकार उदाहरण।

फूल से फैलि परे सब अग दुकूलनि मैं दुति दौरि दुरी-सी।
आँसुन के जल पूरति साँसनि माँ गनि लाज इजाज सुरी सी॥

देव जू देखिये दौरि दसा ब्रज पौरि पै रौरि कथा बिथुरी सी।
हेम की बेलि भई हिमरासि घरी पल घाम मैं जाति घुरी सी ॥२८॥

दसम दसा लक्षण।

दसम दसा सो मूरछा कहूँ मरन ह्वै जात।
ताहू तो विधि वरनिये जामैं रस न नसात ॥२६॥

उदाहरण।

ह्वै[1] अभिलाष संचित भइ हरि को धरि ध्यान कहैं गुन गोतें।
पानी न पान न पौन हूँ चैन भई वकि बावरी कालि परो तें ॥
आरति सौं न सम्हारति आजु भई अरविंद ज्यो इदु उदोतें।
केलि के भौन सहेलिनि की हिलकी सुनि कै किलकी सव सौतें ॥३०॥

[1] द्वै—अ०।

कान न सुनति आन आनन चितौति कहूँ आनन अनूप रूप छवि की छुधा भरे।
लोचन कमल कुम्हिलाने कुल कमला के बिलखि बिलाने बिरहागि वसुधा भरे ॥
डीठि विष डासी ह्वै बिसासी विषधर स्याम सेवत सुधाही देव दूभर दुधा भरे।
ज्याइ लीजे जाइ प्याइ पीतम सुधाधर सो सुने हैं तिहारे अधराधर सुधा भरे ॥३१॥

आए अचान सुने पति प्रान भयो सुख प्रान गयो दुख भारी।
त्यो सुखदाइक को मुख देखि जगी नवला नव लाज सम्हारी ॥
मोह समुद्र मैं बूडति ही गहि बाँह हियो भरि नाह निकारी।
राहु के आनन तें निकसी बिकसी मनो देव ससी की उज्यारी ॥३२॥

एहि विधि मुग्ध वधूनि मैं विरह पूर्व अनुराग।
अभिलापादिक दस दसा तव सयोग सुहाग ॥३३॥

इति चतुर्थ विनोद।

अथ मध्या विषय दशा वर्णनम्।

मुग्धनि पूर्वनुराग मैं कही दसा दस भाँति।
अव मध्यनि की अवस्था भेद कहौं दस काति ॥१॥

अवस्था नाम।

स्वाधीना वासकवती उत्का खडित वार।
विप्रलब्ध कलहतरति गतपति कृत अभिसार ॥२॥
आठ अवस्था भेद ये वरनत मत प्राचीन।
पिय विदेस गमनागमन जुत दस कहत नवीन ॥३॥

क्रम तें लक्षण।

सो कहिये स्वाधीनपति जाके पति आधीन।
वासकसज्जा सेज को साजै वार प्रवीन ॥४॥

प्रिय आगम वीतत समौ उत्कंठित चित चीत ।
खंडित वार[1] मु खंडिता प्रातहिं आवै मीत ॥५॥

१ खंडिस वार—अ० ।

विप्रलब्ध पति मिली नहीं जिहिं संकेत बुलाइ ।
कलहंतरिता कलह करि पति सों फिरि पछिताइ ॥६॥
अभिसारिक पिय गृह चलै समै समान सरूप ।
प्रोपितपति परदेस पति दै गयो अवधि अनूप ॥७॥

स्वाधीनपतिका उदाहरण ।

जाकी सबै बिनु मोल की चेरी सु बोलनि कै बल मोल लियो तैं ।
साधन जो दिख साधन को सु महा धन लै भरि राख्यो हियो तैं ॥
जोरे रहै दृग तो दृग देव जू दर्पन को प्रतिबिंब कियो तैं ।
जो मधुराधर आनन सो मधुराधर आनन ओठ पियो तैं ॥८॥

जो मधुराधर आनन मैं ।
अथ वासकसज्जा अष्टयाम मैं ।
देव सखी एव लीने फुलेल इति ॥६॥
देव सखी इक लीन्हें फुलेल सु चोवा के चोरनि येकै निचोरै ।
"देव सखी इक लीन्हे फुलेल सु चोवा के चोरनि येकै निचोरै ॥
येकै लिये कगही इक दर्पन चेरी लिये इक बीजन डोरै ।
चौरी पैं चद्रमुखी बिनु कंचुकी अंचर मैं उचकैं कुच कोरै ।
बारन गौनी बधू बडी बार की बैठी वडे वड़े बारनि छोरै ॥
—सुखसागर तरंग, ६३२

सेज के[1] समीप दीप दीपति जगमगाति दीपनि मैं चंद रचि चंद मुख चंद की ।
भीति छिति छातिन छहरि उठै सोंधो मंद पौन मैं लहरि मालती कै मकरंद की ॥
नागरि नवीनैं परवीनैं कर बीनैं देव गान रंग लीनें उर उमंग अनंद की ।
कान लगी आवनि धनी के धन ध्यान लगी प्रान लगी प्रीति प्रानप्यारे नंद नंद की ॥१०॥

१ सेज की—अ० ।

उत्का उदाहरण ।

आए न दवे गु आन दगा भई आनंद गाहग की मति मूंदी ।
राजनंनी उठी अकुलाइ धरे अंगुरी पर अंजन बूंदी ।
पौरि लौं दौरि कै देखो री देखो यहै कर दाँतें रहै पट फूंदी ।
आनी अगोछन अंग छुटी गज मोतिन मग छुटी अधगूंदी ॥११॥
पलै पल पूछनि विपन्न दृग मृगनैनी आए न कमलनैन आई ए अलपरी ।
जीभ मैं जलप देव देखिबे की तरप सु भूतन परी है पै सुहाति न तन परी ।
रंगित रंगिन तार कलानिधि मिलै तौनो कलानिधि मुख चितचाई की चलपरी ।
केलि के मदन कलभामिनि ओनी मनकरप विकलप[1] ही मैं कहूं न कल[2] परी ।

१ मन करप विकल—अ० । २ तरन—अ० ।

खडिता उदाहरण।

साझ ससी ह्वै कै हसि विहसि कुमुदिनी के रहै चलि नीके नलिनी के उर मूल तें।
कीनी निर्हचित हौं दुरत चित चिता मेटि देव सेवकिनि के सदाही अनुकूल तें।
सिसिर मयक सो ससक पकजनि जानि रजनी गमाइ भले भली भई भूल तें।
लाल लाल अम्बर उदित वाल भानु हेरि भोर विनु लाइन कमल के से फूल तें ॥१३॥

मध्या धीरा खडिता को व्यग्य वचन।

है परमेसुर ते पतिनी को सदा पति नीको जु लोक लहावै।
देव जू दोस कहा कहिये दुख औ सुख औ सहिये जु सहावै।
दूरिहू ते रहिये कर जोरि निहोरि पगौ गहिये जु गहावै।
काहे को रारि बढाइ वृथा कुल नारि चढाइ कुनारि कहावै ॥१४॥

विप्रलब्धा उदाहरण।

निपट निठुर हठि कठिन वसीठी के पढाइ नव लग्यो आई गई दिन दूक ह्वै।
लै गई भुलाइ गुरु वधु ते दुराइ चित वातनि चुराइ कीनी चातुरी अचूक ह्वै।
वै उत मिले न मिले पचसर ताने सरदेव परपच रही पूछति कचूक ह्वै।
केलि वन कुज तें अकेली उठि चलि रूठि नागिनि लौं फूकि मदनागिनि की ऊक ह्वै ॥१५॥

सखी सों।

गौरिन को गुन गर्व सु सर्वसु ग्वारि गँवावन हारि[1] लखी तू।
बातन यो घर जात पने उतपातन[2] की विधि मैं न नखी तू।
ल्याइ भुलाइ सु मेरिय भूल चली अपने मुख मेलि मखी तू।
देव जू मीत अमीत सुने नहिं होति सुनी भई सौनि सखी तू ॥१६॥

[1] सु सर्वसु खारि गवावत हारि—अ०। [2] उतपातन—अ०।

कलहतरिता उदाहरण।

मेरे मन तेरे गुन औगुन घनेरे कहा औगुन गनाऊ गुन गाऊ गहि बीन को।
देख्यो सीख्यो देव तू दिखायेहू सिखाये विनु तोही को दिखावै को सिखावै परवीन को।
तब क्यों रिसान्यो अब पीछे पछितान्यो तै न जान्यो जड जीव या बिचारे दुख दीन को।
तेरो कै पत्यारो प्यारो प्रीतम मैं न्यारो कियो प्रानधन जीवन उज्यारो जुवतीन को ॥१७॥

प्रेम पयोधि पर्यो गहिरे अभिमान को फेन रह्यो गहि रे मन।
कोप तरगन सो वहि रे पछिताइ पुकारत क्यों वहिरे मन।
देव जू लाज जहाज तें कूदि भज्यो मुख मूदि अजौं रहि रे मन।
जोरत तोरत प्रीति तुही यह तेरी अनीति तुही गहि रे मन ॥१८॥

प्रोषितपतिका भेद।

चलनहार परदेस पिय अरु पिय आवनहार।
अरु विदेस पति तीनि ये गनपति भेद विचार ॥१९॥

देव कहा कहौ देखत ही बनै सुंदरताई को मंदिर सो है।
चौकनी चौकनि चालि चितौनि बराबर बारन गौन को को है॥३६॥

विच्छित उदाहरण।

भूषन भेष बिसेष बनावैं न देखत देख महासुख दैनी।
चारु चितौनि बिलोचन बाननि सान चढाइ करी अति पैनी।
देव दिपै दुति मोतिन तें अति जोवन जोतिन सो जग जैनी।
मोहन के मन रंजन को करै अंजन दै दृग खंजन नैनी॥३७॥

विभ्रम उदाहरण।

सोवत तें उठि आई प्रभात प्रभा तकि प्रीतम पेम सो पागे।
देव इतो इतराति अहो इत राति लसै अखियां निसि जागे।
लक लटे उलटे पट भूषन ऊलटि और छुटि लट आगे।
रूप को मूल अनूप दुकूलनि भूल भई सु भलै अति लागे॥३८॥

किलकिंचित उदाहरण।

देव इती अनरीति अनीति की प्रीति की बातन ही पहिचानती।
आवती हौं जु बुलाए बिना अनबोले तें बोल कुबोल बखानती।
खेल मैं को गनै छोटो बडो अरु क्यो हू गडो करत भौंहनि तानती।
रोवति सी हसती सी रिसाती खिस्याती कहे पर मान सु ठानती॥३९॥

मोट्टाइत उदाहरण।

भाग बडोई बडो अनुराग सुहाग बडो जग जानत जैसो।
तापर तूठी सी रूठी रहो अहो तूठी न रूठी न मूठी मैं है सो।
देव जू प्रीति की रीति न बैरु न प्रीतिन बैरु कहो मतु तैसो[१]।
मेरो अयान सयान तिहारो कि मान बिना अपराध सु कैसो॥४०॥

[१] तुम तैसो—अ०।

कुट्टमित उदाहरण।

स्वारथ ही के हितू हित ही के हितारथ ही जिय जीवन जीवे।
लगरु अग ही अग मिले रति सग सरै सिसरै सुख फीरे।
हानि गनै न मिटै दुखदानिहू जानि लुटावत सोर करी लीवे।
देव जू देखे महा सुखदानि हमैं दुख दै सुख पावत नीवे॥४१॥

बिब्बोक उदाहरण।

आए हैं पैन्हि प्रभातहिं प्रीतम मौति की मोहन माल गढाई।
देव निहारि सु दूरही तें बर नारि सगोन सो रारि बढाई।
टेढी करी भृकुटी त्रिकुटी भरि डीठि छुटी दृग मान चढाई।
प्यो हियो रोपि निगानो नगच्छ्रल कोपि ज्यों काम कमान चढाई॥४२॥

विहृत उदाहरण।

प्यो सुखदैन सौं बोली न बैन गई करि कै कर सैन सहेली।
ताहि निहारि कै लाज निवाहति चाहत चित्त कियो रम बेली।
काम कमान सी भौहैं चढाइ कै बान से नैन नचाइ नवेली।
देव सु दामिनि सी दुरि दौरि कै भामिनि भौन के कोन अकेली ॥४३॥

ललित उदाहरण।

लागत समीर लक ॥४४॥

"लागत समीर लक लहकै समूल अग फूल से दुकूलनि सुगध बिथुर्‌यो परै।
इदु सो बदन मदहासी सुधाबिंदु अरविंद ज्यो मुदित मकरदनि मुर्‌यो परै।
ललित लिलार श्रम झलक अलक भार मग मैं धरत पग जावक घुर्‌यो परै।
देव मनि नूपुर पदम पद दू पर ह्वै भू पर अनूप रग रूप निचुर्‌यो परै॥"

—सुजान विनोद, ५ ४४

गोरे गोरे गात नवजोवन जगमगात उदित अनूप रुचि रूप छवि सा लसो।
पेखनो सो पेखत विलास हास देव दुति देखत उठत हिये होत अति हौल सो।
नख सिख खोजत मनोज के विसिख खोज ओज चित चोजनि को नेह नित नौल सो।
झीने झिलमिले पट घूघट मैं झलकति ललित लुनाई सो कलित मुख कौल सो ॥४५॥
जगमगी जोतिनि जराऊ मनि मोतिन की चद्रमुख मडल पै मडित किनारी सी।
बेंदी वर बीरनि गहीरनि की देव झूम झूमका झमक झमकन भीर भारी सी।
अग अग उमड्यो परत रूप रग नव जोवन अनूप की तरग चटकारी सी।
आगे आगे मनिन तें जगर मगर होत सखिन सजोए पीछे आवनि दिवारी सी ॥८६॥

इति श्री सुमिल विनोदे पचम विनोद ।

अथ वियोग शृगार विषय मानप्रकास करुणात्मक वर्णन—

पिय को दच्छिन वाम लगि तिय हिय मान सदेह।
पूरन मान बखानिये पति सठ धृष्ट सनेह ॥१॥
ज्येष्ठा और कनिष्ठका दुखित अन्य सभोग।
विप्रलब्ध हू खडिता मान बखानत लोग ॥२॥
मुग्धा मध्या प्रौढ तिय ऊढा और अनूढ।
क्रम तें इनको मानविधि बरनन गूढ अगूढ ॥३॥
गुरु मध्यम लघु मानि पति गुरु मध्यम लघु दोप।
धीर अधीरा मध्यमा धीरादिक वय पोप ॥४॥
गुरु मध्यम लघु भेद मे अरु धीरादिक भाइ।
मान अवस्था तियनि की सूछम सहज सुभाइ ॥५॥
स्वकिया सर्वसु मान है परकीया बस प्रेम।
गमुभन रसिक सुनार ज्यो कस्यो कसौटी हेम ॥६॥

क्रम तें लक्षण।

अधिक नेह पिय जेष्ठ तिय ऊन सनेह कनिष्ट।
नेह निबाहे चातुरी रहै दुहू को इष्ट ॥७॥
दासी सखी की दूति सो गुपित करे पति नेह।
दुखित अन्य सभोग लखि होत मान सदेह ॥८॥
सौतिन के सपति सुने रूप सील गुन सर्व।
करति मान को अग लै प्रेम रूप को गर्व ॥९॥
पति पर परतिय चिह्न लखि करति तिया गुर मान।
मध्यम ता मुख नाम सुनि दरसन ता लघु जानि[१] ॥१०॥

[१] लघिम सुजानि—अ०।

साम दाम नति गुरु छुटे मध्यम सो गहि पाइ।
लघु छूटे पति प्रेम गति कथा कुतूहल भाइ ॥११॥
गुरु मध्यम लघु मान को मुग्धा सूछम भाव।
अरु धीरादिक भाव नौ मध्या प्रौढ सुभाव ॥१२॥
प्रौढा धीरा कोप करि कोप अधीर अधीर।
धीरा धीरा मध्य रय रोदन वचन गहीर ॥१३॥
मध्या धीरा व्यग रस सो अधीर अव्यगि।
धीराधीरा लच्छना लच्छित दोऊ इगि ॥१४॥

क्रम तें उदाहरण। ज्येष्ठा कनिष्ठा उदाहरण।

खेलत आस मिहीचिनि खेल मिहीचत आरि बतावै न वाहू।
दूसरी की पट लेत उठाइ छिपावै मिलै छतिया छतियाहू।
देव इतै कर दावत याहि कहै उत बाहू सो ढूढन जाहू।
पूछि कछू मति वाहू सो पूमत भूठे ही भूमत चूमत वाहू ॥१५॥

अन्य सभोग दु:खिता उदाहरण।

देव को बावरी पावरी होइ कहा पकरैबो जु पै मरिबे ही को।
जानि के कौन मरै बिनु मीच मरैहू न काम कछू सरिबेही को।
खेलो हसो गुनिकै सलु सोई इलाज करै सु करो लरिबेही को।
जापै मया करै ताही को भाग जो लाइक होइ मया करिबे ही को ॥१६॥

प्रेम-गर्विता उदाहरण।

राग रगीले गो री कहिये कत रागहि के मृग रावरे हैहो।
देव दबे रहो देखे बिना द्रिगमाधुरी ही दुग बावरे ह्वैहो।
घेर घरै घर पानिन के घर ही घर टोनन हायरे ह्वैहो।
पोर पनी घनपोर गुनै घनस्याम घरीक मैं पावरे ह्वैहो ॥१७॥

रूपगर्विता उदाहरण।

भूलें मति वधु है मदध मधुकरनि को तो मैं तो वधु मुख सुगध सरसाते हौ।
रहिरे कमल जल गहिरे गुमान तजि गहि रे चरन सोभा सबही सुहाते हौ।
वृन्दावन चद देव भए तौ अनद करौ चदमुखी मोहू सौ अकह कहि तातें हौ।
एरे मुख मेरे की बराबरी करत हिमकर भोर होत ही हमारी तेंरी बातें हौ ॥१८॥

मान उदाहरण। मुग्धा को मान उदाहरण।

ओठनि तें उठि बैठि कधानि पै अंठि मुर्‌यो न कहूँ मुख मोरन।
देव कटाछनि तें कढि कोप लिलार चढ्यो बढि भौंह मरोरन।
अक मैं आई मयक मुखी लई लाल को वक चितै दृग कोरन।
आसुनि बूड्यो उसास उड्यो किधौं मान गयो हिलकी को हिलोरन ॥१६॥

मुग्धा की सखी।

सुदर जोवन रूप अनूप निहारत काहि न लागत नीको।
देव जू दोस कहा मुख देख्यो परोस पछावर की रमनी को।
पै इनही को सुभाव अनैसो हिये घरि राखती धोखो धनी को।
आसुनि बूद दुहू दृग कोरनि धाम गड्यो धन ज्यों निघनी को ॥२०॥

अथ प्रौढा को गुरु मान।

प्रीतम आए प्रभात प्रभा तकि रग रगे बहु सग किये तें।
दूरि तें आवन देखि हसी ढिग तें उकसी न बिराग लिये तें।
धावें मनाइ परे पिय पाइ मनोहर भाल गमाइ दिये तें।
नेकु मुर्‌यो बहुर्‌यो बिहस्यो मुख मान तरु निकस्यो न हिये तें ॥२१॥

मध्यमान उदाहरण।

दपति सोवत है सुख सेज महा सुख सा मुख सों मुख मौननि।
ताही को नाम लै टेरि उठे सपने पिय जाक बसे रग भौननि।
लौटि परी सुनि प्यारी करौट लै सूगत आठ उसास के पौननि।
नेकु गिरे न फिरे बरुनीन रहे असुवा थमिकै दृग कोननि ॥२२॥

लघु मान यथा।

ऊचे अटा चढि प्यारी परोस की लोइन लाल उर्न लहराये।
देव सु देखत देखि दुखी भई आपु सों देखि हिये हहराए।
न्यारी ह्वै प्यारी परी उठि सेज दुहू दृग तें असुवा ढहराए।
हांसी के कारन दास भए हरवाइ लला तरवा सहराए ॥२३॥

धीरादि दोहा।

मान मर्म सुकियानि के व्यग वचन परधान।
गवन सच्छना लच्छिय वाचकहू परमान ॥२४॥

तिनके ब्यौरो

व्यंग सुचेष्टा धीर तिय वच अव्यंग अधीर।
व्यंग लच्छना कर्म रुख प्रगट सुधीरा धीर ॥२५॥
प्रौढ धीर गुरु मानिनी सादर धीर उदास।
साम दाम पति सा प्रनति मानैं जानैं दास ॥२६॥
प्रौढा धीरा धीर को व्यंग वाक्य रुख जानि।
केवल वाच्यहि पुरुष सो प्रौढ अधीरा मानि ॥२७॥
व्यंग वचन पति सो कहै मध्या धीरा नारि।
धीराधीरा[1] करि रुदन अधीर नेह निरवारि ॥२८॥

[1] धीराधीर—अ०।

वाच्य व्यंग लक्षणा के लक्षण।

वाचक सूधे शब्द मैं वाच्यक अर्थ सुभाव।
झलकत व्यंजक शब्द मैं व्यंग्य अर्थ को भाव ॥२९॥
वाच्यक व्यंजक शब्द हू वाच्य व्यंग के बीच।
लच्छ अर्थ लाच्छनिक मैं प्रगटै लौटि नगीच ॥३०॥
अभिधा सूधी बात है लौटि लच्छना फेर।
तातपर्ज धुनि व्यंजना तिहू वृत्ति को हेरु ॥३१॥

अथ वाचक शब्द अर्थ की वृत्ति अभिधा के स्थान।

अभिधा सूधी बात कै जाति कर्म गुन नाम।
सम्मुख वचननि बूझिये अरु निज सञ्ञा नाम ॥३२॥
रूढि प्रयोजन कछु करै वाच्य अर्थ की भूल।
लच्छ लौटि प्रगटत निकट होत व्यंग को मूल ॥३३॥

अथ लच्छना के स्थान।

स्वपर अर्थ सारोप अरु कहिये अध्यवसान।
सदृश भाव विपरीतिता आक्षेपक अनुमान ॥३४॥
कारज कारनहू कहौ सकल लच्छना द्यु।
पुनि सञ्ञा गुर चेष्टा पुनि तातपर्जहू विगु ॥३५॥

इन तिहू शब्द को प्रस्तार है। अथ अभिधा के स्थान ॥१॥ अथ लच्छना के स्थान ॥२॥ अथ व्यंजना के स्थान ॥३॥ जाति वर्णन ॥१॥ सदृश भाव वर्णन ॥१॥ ध्वनि विचार ॥१॥ कर्म वर्णन ॥२॥ विपरीत भाव वर्णन ॥२॥ सञ्ञा विचार ॥२॥ गुण वर्णन ॥३॥ कार्य कारण भाव वर्णन ॥३॥ स्वर विचार ॥३॥ सञ्ञा नाम वर्णन ॥४॥ आक्षेप गुणनाम ॥४॥ चेष्टा विचार ॥४॥ तात्पर्ज ॥५॥३६॥

मध्या धीरा उदाहरन।

आजु हौं नाथ सनाथ करी इन आइ कियो चित तें हित भारो।
देव सुखी चित ह्वै थिर ह्वै रहे भागवती जेहि नैकु निहारो।
धन्य अवास निवास कियो जिन अंग सुवास सुवासनि भारो।
सीखनि नें गुरु बधुनि को मन लेन है मोल सुगध निहारो[1] ॥३७॥

[1] तेहारो–अ०।

सोलह सहस्र ब्रजनारी सब सों कहत जाने हौ निकट ज्हा जितके सकेत हैं।
केहि विधि दपनि परसपर लेत रस दासी पटरानी पर कैसे सुख लेत हैं।
तुम तो सखा हौ ब्रज साची कहौ ऊधो मोसो काम के उमाहे राम कैसे रस लेत हैं।
कौने विधि कुबिजा पै पौटिवे को बन आवै खाट काटि[1] देत हैं कि खाडा[2] खोदि लेत हैं ॥३८॥

[1] काढ़ि–अ०। [2] कि खाटो–मूल में, उसी हस्ताक्षर से 'कि खाटो' का 'कि खाडो' बनाया गया है–अ०।

सादृश्यरूप लक्षणा स्वर विकार व्यग। मध्या अधीरा उदाहरण।

सोवतहू नहि भूलें तुम्हें सपनेहू में बाके वियोग कराहौ।
जागत में दिनराति कहा कहौ वाही के ध्यान न सूझत राहौ।
देवजू और को ओर कहा तुम नो हरि वाके हिये के हग हौ।
सो बडभागिनि सा अनुरागिनि सोइ सुहागिनि जाहि सराहौ ॥३९॥

विपरीत लक्षण रूप में ध्वनि व्यग। अथ मध्या धीराधीरा उदाहरण।

देव कहू बरसैं गरजैं कहूँ पार न बार कहू उमडेई।
सीतल साझ प्रभात के भानु में जानि महा तप तेज मडेई।
भागु बडो जग जानिये ताही को जाके रहौ प्रभु प्रीति गडेई।
बूड बडो लघु लोगनि ही कैं बडे सब बातनि सान बडेई ॥४०॥

अभिधा ध्वनि व्यग। प्रौढा धीरा उदाहरण।

मौन घरे रगभौन में भामती भोर ही आवत भौंहनि ऐंठी।
दूरि ते आदर दै उठि पीठि दै दासी सा रोत कै डीठि अमैठी।
स्वावन को पग दाबन को कह्यो सुदरि मान कै मदिर पैठी।
चित्त चलैं न हलैं महलैं न कहू टहलैं टहलैं करैं बैठी ॥४१॥

प्रौढ़ा सों नायक की उक्ति नायिका की प्रत्युक्ति।

कैसे रूठि बैठी कब रूठी सों रुठाई रिहि भूठी मति कहो मानाधारी दिखत हौ।
माना यह सीजें सब दीजें दइवन कगो सब लै रहौ न गुरुदेव सिरवत हौ।
नाथ आप तप नेहु पगे तो हिये कराहि ता बचन सीत जल बूद छिरकत हौ।
हाथ डारि गोधि देउ हाथ थिर राख्यो नाथ सीन्हो है नो नाथ सो परई दिखत हौ ॥४२॥

कोप व्यग गुरुमान प्रौढा अधीरा उदाहरण।

गुरु गेह सिंगारनि सार भने पर धाय दै छरि दगू तन दै।
पट[1] पीत उतारि उझार दियो पर सार करी अपनापन दै।

अब दास पराए उदास ह्वै आए जू दाहिनो पीपर को बन दै।
तबही बिनु मोल बिकाने है देव सु बोलत मोल लिये मन दै।।४३।।

[१] पठ–अ०।

**अभिधा आदर अनादर व्यंग मध्यम मान प्रौढा धीराधीरा उदाहरण।**

माथे महावर पाइ को देखि महावर पाइ सुढार ढुरीये।
ओठनि पै बनिकै अखिया अखिया उन ओठन पीक घुरीये।
सग ही सग बसौ उनके अग अग वे देव तिहारे[१] लुरीये।
साथ मैं राखिये नाथ उन्हैं हम हाथ मैं चाहती चारि चुरीये।।४४।।

[१] निहारे–अ०।

**मानवती के वाक्य नायक सो।**

अजन अधर पीक पलक कपोल लीक सेंदुर झलक सीक भाल भरमीले से।
एहो बलबीर बलि गई बलबीर की सौं बोलत विचल बोल साचे सकुचीले से।
देव हित बधनि पढाइ परवधनि सुगधनि बमाई प्रेम बधन तें ढीले से।
ढीले ढले पेंचनि छबीले छकि छाके लाल लोइन लजीले ए रसीले रस गीले से।।४५।।

निर्मल आरसी हौं ही तिहारी सिपारसी जाके हौ ताहू बुलाऊ।
देव दोऊ मिलि रूप अनूप निहारिये मो मैं महा सुख पाऊ।
भाल भए, रगि लोइन लाल सु आजिवेहू को कपूर मगाऊ।
प्रेम पियूख पियो जिनको तिन ही तिन आखिन को अन्हवाऊ।।४६।।

हौ तुम तो जुतही जु तही तुम वे इतही हित ही नित तेरे।
है बहिवेई को वे इनहो उनही के बसे सहवास बसेरे।
मो दृग की पुतरी तुम स्याम तहा अभिराम तिन्हैं तुम हेरे।
दच्छिन वाम मिले रहो देव सु दच्छिन वाम दोऊ दृग मेरे।।४७।।

**प्रौढ़ा मानवतीन की उक्ति।**

सेवक जानि कै सेव कराइये देर ही आतम देव बिहारी।
दूरि ही तैं कर जोरे रहौं बरजौ न कछू बर कुज बिहारी।
लायक हौं न कहो हिय लाइ बुलाइ कहो सु करौं हितकारी।
पाइ कहो सुख पाइ कहो पिय पाइ कहौं उनही की निहारी।।४८।।

रागनि जीव सदा रटि पीव सो जागत पीर पपीहा कहा को।
देखि समुद्र कहै दुरत दुद समुद सुधाजल बुद जहां को।
देव जू वाम दुधा बकरी औ करी परि एक घरी सो न हारो।
प्रेम घटा घुमड़े घनस्याम तिनै उमड़े फिरौ भागु तहा को।।४९।।

टेरि कहौं हमनो जियरा हरि हेरि निहारेई हाथ हरायो।
सो तुम सै अनतै कहू हार्‌यो निहारि कै हारि को नाउ धरायो।
ताहू की नीर तुम्हैं न तऊ अब लोगनि मैं अवनीर लरायो।
देव सुभाय सुभाव तज्यो न सुभाव भज्यो दुग दांग परायो।।५०।।

अथ सखीन की सिच्छा मानिनी सों।

न्यारो न कीजिये प्यारो धनी न सदा घन काहू के भौन भर्यो रहै।
देव सु धन्य घरी घर ज्यों मुख आस्विन को सिन आइ अर्यो रहै।
तासों न कीजै अमानपनो अपनो मन को पन क्यो न पर्यो रहै।
मादो नदी पिय को अनुराग सराहिये माग सुहाग धर्यो रहै ॥५१॥
भूलेहू सो न गमाइये हाथ तें जो गुन पाइये साथ किये के।
देव तहा मुख मोरिये क्यों मुख जाइ सबै जग माहि जिये के।
आपु तें डोलि के बोलि बसाइये वारक खोलि किवार हिये के।
... ... ... ॥५२॥

सखी सों मानवती की उक्ति।

प्रेम पढाइ[1] बढाइ के बधुनि दीनी बढाइ चढाइ कियें[2] बर।
सो अभिलास्यो न काहू सों भाख्यो इलाज सों लाज सों राख्यो हिये पर।
साझ सखीन के माझ हिरान्यो बिरानो भयो अब जान्यो मुझे वर।
कीनो परोसु[3] सरो सुनि देख्यो सु देव परो सु परोसिन के घर ॥५३॥

[1] बढाइ—अ०। [2] कप—मूल मे, हरताल की सहायता मे 'किये'—अ०। [3] गरोसु—अ०।

एहि विधि मानवतीन के धीरादिक बहु भाइ।
लघु गुर मध्यम मानहू व्यंग लच्छ अधिकाई ॥५३॥

इति षष्ठम विनोद।

प्रोषितपतिक बधून मैं बरन्यो बिरह प्रवास।
करुणातम करुणा मिल्यो सो सिंगाराभास ॥१॥

करुणात्मक उदाहरण।

सूर न पावत मो पदवी मुनि पूरन हौं सुमिरे अबहू।
अगनगारो तें जाने कहा रन रंग नगारो बजावनहू।
देव कहै सनमनिन सों जु सुहाग सती सो न कीजो अहू।
नाविक दै निकसे पग पै मर पावक दै निकसे न कहू ॥२॥
पतिनायक स्वकियानि को उपपति परकीयानि।
सामान्या बनितानि को नायक बैसिक जानि ॥३॥

लक्षण।

शुद्ध इष्ट अरु चतुर पति गुप्त सु प्रगट अनिष्ट।
पति चौविधि अनुकूल अरु अम दच्छिन सठ धृष्ट ॥४॥
एक नारि अनुकूल व्रत सकल तिया सम दच्छ।
सब भूठी अनुकूलता लपट धृष्ट समच्छ ॥५॥
पति अनुकूल सु दच्छिनो उपपति सब कहूँ दच्छ।
बैसिक धृष्ट सु सम अधम प्रकृति देव नर रच्छ ॥६॥

अथ अनुकूल पति मुग्धा स्वीया।

राज करो हित काज न बूझन लाज अकाजनि को घर घेरेई।
तू पट घूघट ओट किये न निहारति मारत मार दरेरेई।
नाह के नाते न हाते करो हित लोग सबै दुलही कहि टेरेई।
ऊलहै प्रेम दोऊ अनुकूल है दूलहै तो तिन तूल है तेरेई॥७॥

मध्या अनुकूल उदाहरण।

लाजि मरौं गुरु लोगनि मैं इनके मन मैं सुनि आवति है घिनि।
देव कहा कहौं सेवक ह्वै रहै कैसेहूँ कोई चवाव करो किनि॥
चौर डुलावत दाबत पाँव बिसासिनि ठाढ़ी हँसैये सवासिनि।
देखो वधू वर जोरी घनी बरजेहू मैं ता बरजोरी करो जिनि॥८॥

प्रौढ़ा अनुकूल उदाहरण।

होत न उदास यह जाको रति दास कहैं जान्यो देवता सु भरतार भरती रहै।
प्रेम के प्रकास छिनु छाँड़त न पासु निसिवासर निवास बिसवास डरती रहै॥
एते दुख जासु कैसे नीद परै तासु आसपास सब बैरी सो उसास भरती रहै।
कैसा रंग रास कैसो संग को विलास जहाँ ननद सो सासु उपहास करती रहै॥९॥

अथ दक्षिण उदाहरण।

चोरी कै राखी चुराइ घने दिन वा चितचोर दुहूनि सो ह्वै कै।
होरी के औसर गोरी गुमानिनि आनि भिटाइ हियो हि छ्वै कै॥
आपुस मैं मनिमाल दै लाल दई बदलाई मिलाइनि ह्वै कै।
सौति दोऊ पिय प्रीति उमाहिनी पाहुनी ह्वै मिलि साहुनी ह्वै कै॥१०॥

शठ उदाहरण।

लाज तिहारी हौं आवनि पै बलिहारी हौ देव बने कहौ कापर।
पैय कहा तुमसो बहु नायक लायक हाइ कृपा करौ तापर॥
पूरी करी इनहूँ उन प्रीति भले खुलि खेलन खेलत[1] पापर।
धन्य सुहाग घनी तुम सो धनि ताही को भागु दया करो जापर॥११॥

[1] खेलन—अ०।

धृष्ट उदाहरण।

चोर हौ कि चार जोर हौ जु निसिचारक हूँ साधन विचार हार हीरनि हिरैबे की।
आवन सवारही गुनावत सिंगार उठि धावत कि बार तजि बार उन जैबे की॥
अंग पापन्त तैसे पायन देव डा आय पा परत बलिहारी बिरमैबे की[1]।
ऐसे अनुमान कुमारति का मारे मार मारी हौं सिंगार तुम्हैं होत मार रैबे की॥१२॥

[1] चरण का पाठ—अंग पार परत बलि गई बिरमैबे की—अ०।

॥अथ सखा। नर्म सचिव।

हितकारी बाना चातुर सेवक होय जो ढीठ।
पीठमर्द विट चेट अरु विदूषको सु बसीठ॥१३॥

चारिहूँ को उदाहरण।

प्रान पियारे सो रूठि रहौ अपनी मति तूठि कै आपु लजौगी।
आपुही आपु मनाइ कै माजनै सेज के माजन ही को सजौगी॥
भोजन पान बिसारि कै भामिनि मान तें जोजन[१] एक भजौगी।
कानिही देखि विदूषक को मुख मान कहा अभिमान तजौगी॥१४॥

[१] मानन जोजन—प्र०।

नायक की दूती।

अहे कहे क्यो न वह कौन सी कुरगनैनी कामिनि कहो है कुलकानि मैं।
लाज को जहाज गुन जोवन गरब भर्यो कौन कौन बूड्यो सोभा सिंधु मुखदानि मैं॥
ऐंठि अठि बैठति अमैठि भृकुटी कुटिल सूधी ह्वै रहोगी वा सुधानिधि सी बानि मैं।
देव दुनि फूल्यो चदहू को न गुमान रह्यो मान रहै कैसे मृदु मद मुसकानि मैं॥१५॥

नायिका की सुहित सखी उदाहरण।

मान करि बैठी मनभावन सो मौन धरि नोखी नई मानिनि मिलावो मन त्यो नहीं।
कैसी ह्वै सुघर घर घरिनी निहारि देखौ घरी घरी रूसनो करनि कोई यो नहीं॥
जीवहू को जीवन जनम जगमग्यो जासो ऐसी जीवनेसु बिनु जनमन त्यो नहीं।
ताहि मुख सृष्टि सो बिहारि पति करो नहीं दया देव दृष्टि सो निहारियत क्यो नहीं॥१६॥

मान मोचन उदाहरण।

हारी मनाइ मनावनहारि पै पीठि दै प्यारी न डीठि उदासी।
देव कहैं पिय प्यारे की ओर चितै दृग कोर मिली मृदु हासी॥
मैन के मग मिले उठि नैन सु दैन मिलैबे की साह निरासी।
जोवन जोर अकोरलिये तन जाइ मिल्यो मन मान नवासी॥१७॥
घूंघट घाट चलैबे की बाट चल्यो दल भामिनि भीरु अमीर सो।
चोट करी भृकुटी भट पै त्रिकुटी तट पै वर जोवन वीर सो॥
पार भयो उर भेदि पिया बढि सौतिन को तन प्रान अधीर सो।
मैन के मग दिमान को देखि गयो छुटि मान कमान को तीर सो॥१८॥

संयोग शृंगार उदाहरण।

मूरति सिंगार रति रामा सग स्यामा चैन पूनो की त्रियामा ससि ज्यो निहारियत है।
तीर तीर तरुनि अनत तारिका सी देव दिव्य दारिका सी दीपो देखि हारियत है॥
एरी उठि गैल ऐन पारी छवि छैल या बदन दुति बसुधा सुधा सुधारियत है।
रंगिर रमाल नव लाल अग अग पर अग वारे कोटिक अनग वारियत है॥१९॥

मूरति रति सिंगार की दपति नवल सरूप।
जगमगात जग मैं सुभग जागत जगत अनूप॥२०॥

इति श्री हिमातुल्ला खान विनोद हेतवे कवि देव विरचिते सुमिल विनोदे सिंगार रस निरूपण नाम सप्तम विनोदः।

